* श्री *

हिन्दुस्तानी संगीत पद्धति

# क्रमिक पुस्तक मालिका



# पाँचवीं पुस्तक




मूल ग्रंथकार

० पं० विष्णुनारायण भातखण्डे

( बी. ए; एल-एल. बी. )



सम्पादक व प्रकाशक

लक्ष्मीनारायण गर्ग ने

मराठी से हिन्दी भाषा में अनुवाद कराकर

## संगीत कार्यालय, हाथरस

से प्रकाशित की।





प्रथम आवृत्ति, हिन्दी.



जुलाई १९५४ ☐ मू० ८) रुपया

# प्रस्तावना

आचार्य भातखण्डे जी द्वारा अत्यन्त परिश्रम से संगृहीत की हुई बहुमूल्य घरानेदार चीजों का यह विशाल संग्रह सन् १६३७ ई० में मराठी भाषा में प्रकाशित हुआ था, अब इसका हिन्दी अनुवाद प्रकाशित करते हुए हमें परम आनन्द प्राप्त हो रहा है।

हिन्दुस्तानी सङ्गीत पद्धति में गाये जाने वाले रागों की घरानेदार खान्दानी चीजों की सङ्गीत प्रेमियों को बड़ी आवश्यकता थी। अतः भातखण्डेजी ने अपने जीवन काल में लगभग १३२५ ख्याल, ध्रुपद, धमार, होरी, तराने आदि का संग्रह क्रमिक पुस्तक मालिका के पहिले चार भागों में प्रकाशित किया। जिनसे सङ्गीत के विद्यार्थी और पाठकों ने यथोचित लाभ उठाया।

अब इस पांचवें भाग में हिन्दुस्थानी सङ्गीत पद्धति के १० थाटों में से प्रथम पांच थाट (१) कल्याण (२) विलावल (३) खमाज (४) भैरव (५) पूर्वी के ६८ प्रसिद्ध रागों की २५१ खान्दानी चीजों की स्वरलिपियां दी गई हैं। शेष पांच थाट—मारवा, काफी, आसावरी, तोड़ी और भैरवी के ६८ रागों की २३७ चीजों की स्वरलिपियां छटवें भाग में दी गई हैं।

दिनों दिन सङ्गीत कला की उन्नति और प्रचार को देखते हुए हमें पूर्ण आशा है कि इस ग्रंथ के हिन्दी अनुवाद से सङ्गीत के विद्यार्थी और पाठक यथोचित लाभ उठाकर परिश्रम को सफल बनायेंगे।

इसके हिन्दी अनुवाद में सङ्गीताचार्य श्री सुदामाप्रसाद दुबे से जो सहायता प्राप्त हुई है, उसके लिये वे धन्यवाद के पात्र हैं।

"गंगा सप्तमी"

संवत २०११

# अनुक्रमणिका.

## आधुनिक अथवा लक्ष्यसंगीत

# शिक्षकों के लिये सूचना

१—सर्व प्रथम इच्छित ध्वनि को षड्ज मानकर विद्यार्थियों को उस स्वर में मिलना सिखाया जावे। प्रत्येक बार शिक्षक द्वारा 'सा' स्वर विलंम्बित एवं गंभीर ध्वनि से बोला जाना चाहिये। इस प्रकार प्रतिदिन बार-बार किया जावे।

२—विद्यार्थियों को अपने साथ स्वरोच्चारण मत करने दो। उन्हें सुन लेने के बाद ही गाने दो।

३—विद्यार्थियों को दबी हुई ध्वनि से मत गाने दो।

४—एक साथ तीन से अधिक विद्यार्थियों को स्वरोच्चारण मत करने दो।

५—स्वर सिखाते समय आरंभ से ही श्यामपट (ब्लैक बोर्ड) का उपयोग करते रहो। विद्यार्थियों में स्वर पढ़ने की आदत डाली जावे।

६—विद्यार्थियों का लक्ष्य स्वर स्थान, श्वासोच्छ्वास और उसमें होने वाले श्रम की ओर होने दो।

७—सरगम सिखाने के पूर्व, बार-बार किये हुए अभ्यास में विद्यार्थियों को स्वरों की अच्छी पहिचान होनी चाहिये। मुख्य रूप से सरगम से ही राग ज्ञान होता है, अतः उन्हें अच्छी तरह कहलवा लेने की सावधानी रखी जावे।

८—स्वर शिक्षण में संलग्न होने के पूर्व ताल और उसकी मात्रायें विद्यार्थियों को सिखा देना उत्तम है। 'सरगम सिखाने के पूर्व विद्यार्थियों में ताल मात्रा का उत्तम ज्ञान होना चाहिये।

९—चीजों के बोल सिखाने के पूर्व प्रत्येक स्वर-पंक्ति को उसके अलंकारों के साथ गाते आना चाहिये।

१०—शुद्ध स्वरों के पाठ उत्तम रीति से सीख जाने पर विकृत स्वरों के अभ्यास की ओर बढ़ना चाहिये। प्रायः विकृत स्वर अर्धान्तरी होते हैं अतः इन्हें सिखाते समय विद्यार्थियों द्वारा तैयार हुए अर्धान्तर 'गम' और 'निसां' का उपयोग करना चाहिये। जैसे 'मंप' स्वरों के उच्चारण के समय बीच-बीच में 'निसां' कहलवाना चाहिये। यह शिक्षक की दूरदर्शिता और बुद्धिमता पर ही अवलंबित रहेगा कि विद्यार्थियों को विकृत स्वर अब और किस प्रकार सिखाना चाहिये।

# इस पुस्तक में प्रयुक्त किये चिन्हों का विवरण

रे, ग, ध, नि, इन स्वरों के नीचे आड़ी रेखा हो तो ये कोमल समझे जावें। यदि रेखा न हो तो तीव्र समझे जावें।

म — इस प्रकार लिखा हुआ शुद्ध या कोमल समझा जावे,

मं — इस प्रकार लिखा हुआ तीव्र समझा जावे।

. — जिस स्वर के नीचे बिन्दु हो वह मंद्र स्थान का और जिसके ऊपर बिंदु हो वह तार स्थानका स्वर समझा जावे बिन्दु रहित सम्पूर्ण स्वर मध्य सप्तक के समझे जावें।

‿ — इस प्रकार के चिन्ह में लिखे हुए स्वर एक मात्रा के समय मान में गाये जाने वाले हैं।

⁀ — यह चिन्ह किस स्वर से किस स्वर तक मींड ( एक स्वर दूसरे स्वर पर घर्षण क्रिया से जाना ) है, इसका दिग्दर्शक है।

— — स्वर के आगे यह चिन्ह जहां हो वहां पिछला स्वर एक मात्रा लम्बा करना है। यदि चिन्ह न हो तो उतने काल की विश्रांति है, यह समझना चाहिये।

ऽ — गीत के शब्दों में जहां यह अवग्रह चिन्ह हो वहां पिछले अक्षर का अन्त्य स्वर ( अकार उकार आदि ) एक मात्रा लंबा किया जावे।

( ) — स्वर को इस प्रकार कोष्टक में वंद किया गया हो, तो क्रमशः उसका अगला स्वर, वही स्वर, पिछला स्वर और वही स्वर, इस प्रकार चार स्वर एक मात्रा में कहे जावें। जैसे-(प) धपमप, (म) पमगम, (सा) रेसानिसा। कहीं-कहीं पर स्वरों के ऊपर बाईं ओर छोटे टाइप में छपे हुए स्वर दिये गये हैं उन्हें ( प्रेस नोट ) अलंकारिक स्वर कहा जाता है। ये सूक्ष्म 'कण' स्वर नवीन विद्यार्थियां के गले से उच्चारित न किये जा सकें, तो इनके अभाव से रागहानि नहीं होगी।

इन स्वरों का लगाना आने से गायन में अधिक रंजकता हो जावेगी।

× — यह चिन्ह गीत में प्रयुक्त ताल का 'सम' बताता है। 'सम' को सदैव 'प्रथम ताली' मानकर आगे की तालियों का क्रम इसी से समझना चाहिये।

० — यह चिन्ह तालों की 'खाली' अर्थात् ताली रहित स्थान दिखाता है।

# रागों की अनुक्रमणिका

राग ( ७० ) चीज ( २५५ )

# क्रमिक पुस्तक में आई हुई तालों के मात्रानियम व बोल.

## ताल दादरा.

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मात्रा— | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | |
| ठेका— | धीं | धीं | धा | धा | ती | ना | तबला |
| ,, | धीं | तीं | धा | ,, | ,, | ,, | ,, |
| | × | | | ० | | | |

## ताल तीव्रा.

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मात्रा— | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | |
| थपिया— | धा | दीं | ता | तिट | कत | गदि | गन | पखावज |
| | × | | | २ | | ३ | | |

## झपताल.

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मात्रा— | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | |
| थपिया— | धा | ऽ | धा | गि | की | ट | कड | धा | की | ट | पखावज |
| ठेका— | धी | ना | धी | धी | ना | ती | ना | धी | धी | ना | तबला |
| | × | | २ | | | ० | | ३ | | | |

## सूलताल.

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मात्रा— | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | |
| थपिया— | धा | धा | दीं | ता | किट | धा | तिट | कत | गदि | गन | पखावज |
| | × | | ० | | २ | | ३ | | ० | | |

## चौताल.

| | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मात्रा— | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | |
| थपिया— | धा | धा | दीं | ता | किट | धा | दीं | ता | तिट | कत | गदि | गन | पखावज |
| | × | | ० | | २ | | ० | | ३ | | ४ | | |

## एकताल.

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मात्रा– | १ २ | ३ ४ | ५ ६ | ७ ८ | ९ १० | ११ १२ | |
| ठेका– | धीं धीं | धागि तृक | तूं ना | क त्ता | धीं तृक | धीं ना | ता० |
| | × | ० | २ | ० | ३ | ४ | |

## आडाचौताल.

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मात्रा– | १ २ | ३ ४ | ५ ६ | ७ ८ | ९ १० | ११ १२ | १३ १४ | |
| ठेका– | धीं तिरकिड | धीं ना | तूं ना | क त्ता | तिरकड धीं | ना धीं | धीं ना | ता० |
| | × | २ | ० | ३ | ० | ४ | ० | |

## ताल झूमरा.

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| मात्रा– | १ २ ३ | ४ ५ ६ ७ | ८ ९ १० | ११ १२ १३ १४ | |
| ठेका– | धीं ऽ धा,तृक | धीं धीं धागि तृक | तीं ऽ ता,तृक | धीं धीं धागि तृक | ता० |
| ,, | धीं धीं नत | ,, ,, ,, ,, | तीं तीं नत | ,, ,, ,, ,, | ,, |
| | × | २ | ० | ३ | |

## ताल धमार.

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| मात्रा– | १ २ ३ ४ ५ | ६ ७ | ८ ९ १० | ११ १२ १३ १४ | |
| थपिया– | क ध्धि ट धि ट | धा ऽ | क त्ति ट | ति ट ता ऽ | पखावज |
| | × | २ | ० | ३ | |

## ताल दीपचन्दी.

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| मात्रा– | १ २ ३ | ४ ५ ६ ७ | ८ ९ १० | ११ १२ १३ १४ | |
| ठेका– | धीं धीं ऽ | धा ग तीं ऽ | ता तीं ऽ | धा ग धीं ऽ | तबला. |
| | × | २ | ० | ३ | |

## तिलवाड़ा.

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| मात्रा– | १ २ ३ ४ | ५ ६ ७ ८ | ९ १० ११ १२ | १३ १४ १५ १६ | |
| ठेका– | धा तृक धीं धीं | धा धा तीं तीं | ता तृक धीं धीं | धा धा धीं धीं | ता० |
| | × | २ | ० | ३ | |

## त्रिताल ( पंजाबी )—यह विलम्बित त्रिताल है.

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| मात्रा– | १ २ ३ ४ | ५ ६ ७ ८ | ९ १० ११ १२ | १३ १४ १५ १६ | |
| ठेका– | ता धीं धीं धा | धा धीं धीं धा | धा तीं तीं ता | ता धीं धीं धा | ता० |
| | × | २ | ० | ३ | |

## ताल पंजाबी.

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| मात्रा— | १ २ ३ ४ | ५ ६ ७ ८ | ९ १० ११ १२ | १३ १४ १५ १६ |
| | × | २ | ० | ३ |

## ब्रह्मताल.

मात्रा—

| | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ २ | ३ ४ | ५ ६ | ७ ८ | ९ १० | ११ १२ | १३ १४ | १५ १६ | १७ १८ | १९ २० | २१ २२ | २३ २४ | २५ २६ | २७ २८ |
| × | ० | २ | ३ | ० | ४ | ५ | ६ | ० | ७ | ८ | ९ | १० | ० |

## रूपकताल.

| | | | |
|---|---|---|---|
| मात्रा— | १ २ ३ | ४ ५ | ६ ७ |
| ठेका— | धीं धा तृक् | धीं धीं | धा तृक् |
| | × | २ | ३ |

## ताल गजझंपा.

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| मात्रा— | १ २ ३ ४ | ५ ६ ७ ८ | ९ १० ११ १२ | १३ १४ १५ |
| ठेका— | धा धिन नक तक | धा धिन नक तक | धिन नक तक किट | तक गदि गिन |
| | × | × | ० | ३ |

## शिखरताल.

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| मात्रा— | १ २ ३ ४ ५ ६ | ७ ८ ९ १० ११ १२ | १३ १४ | १५ १६ १७ |
| ठेका— | धा तृक धिन नक थुं गा | धिन नक धुम किट तक धेत् | धा तिट | कत गदि गिन |
| | × | ० | ३ | ४ |

## मत्तताल.

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मात्रा— | १ २ | ३ ४ | ५ ६ | ७ ८ | ९ १० | ११ १२ | १३ १४ | १५ १६ | १७ १८ |
| ठेका— | धा ऽ | धि ड | न क | धि ड | न क | ति ट | क त | ग दि | गि न |
| | × | ० | २ | ३ | ० | ४ | ५ | ६ | ० |

---

# शुद्धि पत्र

नोट—स्वरलिपि वाले पृष्ठों में लाइन गिनते समय हैडिंग, कण स्वर व ताल चिन्ह छोड़ देने चाहिये।

| पृष्ठ | लाइन | कालम या खाना | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|
| ७१ | ७ | ६ | प ग | प प |
| ६५ | ५ | ४ | प —ग सा, नि़ सा | प —ग नि़ सा,सा |
| ६५ | ६ | ४ | डी ऽनि गा, आ | ङि ऽनि गा,आ |
| १२२ | ८ | १ | छो ऽ | जो ऽ |
| १२७ | ६ | २ | ग रे ग – – | ग रे ग – – |
| १३१ | ३ | ६ | रे ग, पप गग प | रे ग, पप गग प |
| १३१ | ४ | ६ | ऽ,बन ऽ | ऽ, बन ऽ |
| १४७ | ६ | ६ | दा नि | दा ३ नि |
| १६१ | ३ | — | सा, सा, रे म ।, | सा, सा, रेम, |
| १६४ | ३ | ४ | सां ध नि प | सां ध नि प |
| १७३ | ४ | — | गमौ रिसाविति प्रोचुः | गमौ रिसाविति प्रोचुः |
| १७८ | १४ | १ | खो ऽ | खो ऽ × |
| १८० | ८ | ४ | ऽ न्ह ऽ | ऽ न्हा ऽ |
| १६६ | १४ | ५ | ऽह्व सौंऽ | ऽह् सौंऽ |
| २०१ | ६ | ४ | सा ऽ ये सा | सा ऽ ये, सा |
| २०२ | ५ | ५ | म म रे | ग म रे |
| २०६ | १३ | २ | नि़ सा ग म | नि़ सा ग ग |
| २१५ | २ | २ | ह त स ख | ह त स खि |
| २२७ | १ | २ | (म) – रे म | (म) – रे, म |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| २२६ | ७ | २ | रे रे ।स सा | रे रे सा सा |
| २३६ | ६ | ४ | ऽ ब | ऽ बि |
| २६० | ३ | ४ | म रे | ग रे |
| २६४ | ११ | ३ | ग<br>सां नि प म | ग<br>सां नि प, म |
| ३०८ | ४ | २ | दे ऽ। प्र<br>० | दे ऽ। प्र<br>२ |
| ३१४ | ७ | १ | सा सा<br>नि़ सा सा(सा) ध़ नि़ | सा सा<br>नि़ सा सा(सा), ध़ नि़ |
| ३२४ | ७ | ३ | सां<br>¬<br>प | सां<br>नि<br>प |
| ३२७ | १ | ४ | रे– मप. | रे–, मप |
| ३३६ | ३ | — | नि ध प | निधप, |
| ३३६ | ४ | — | सारें, | सारें, |
| ३४६ | ३ | — | भरवके | भैरवके |
| ३५२ | १ | ६ | ग<br>रे – सा | म<br>रे – सा |
| ३५८ | ३ | ४ | म<br>ग (म)रे रे सा | रे म<br>ग (म)रे रे सा |
| ३६२ | २ | ३ | ल ऽ ऽ ऽ जि | ली ऽ ऽ ऽ जि |
| ३६४ | ११ | ४ | म<br>म ग | ग<br>म ग |
| ३७१ | २ | ४ | ऽ ये | ये ऽ |
| ३८३ | ११ | २ | सां<br>ध प | सां<br>ध – |
| ३९५ | ५ | ३ | ध पम | ध पम |
| ३९७ | ४ | — | हरित | हरति |
| ४०८ | ५ | ४ | ध<br>रें सां | ध<br>रें सां |
| ४१० | ६ | ४ | म रे | ग रे |
| ४२३ | ८ | ५ | ऽऽ,ऽ | ऽ,ऽऽ |
| ४५८ | ६ | ५ | स ऽ | सों ऽ |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| ४६६ | ७ | १ | म<br>ग प | मं<br>ग प |
| ४७२ | २ | — | गयो | भयो |
| ४८१ | ११ | — | गप, | गप |
| ४८३ | १ | — | प प<br>सा सा ग ग प प, पधग | प प<br>सा सा ग ग ब, प, पधग, |
| ४८४ | ३ | — | मम, रेनि़सा, रेनि़, म, रेनि़, | मम, रेनि़सा, रेनि़, म, रेनि़, |
| ४८४ | १२ | — | साग, | साग |
| ४६१ | १२ | — | धनि़प़ पप़सा | धनि़प़, पप़सा, |
| ४६८ | ७ | — | धपम | धपम, |
| ५०१ | १८ | — | सांरेंगंमंपंमं–रेंसां | सांरेंगंमंपंमंगंरेंसां |
| ५२१ | १६ | — | ग सा; | गरे॒सा; |
| ५२३ | ४ | — | रेगरे॒सा, | रे॒गरे॒सा, |
| ५२५ | ४ | — | सारेनि़सा | सारे॒नि़सा |
| ५२५ | ७ | — | रेमं, | रे॒मं, |
| ५२५ | ११ | — | गपगरे गरे॒सा। | गपगरे॒गरे॒सा। |
| ५२८ | ७ | — | म<br>मंध॒ मंग, निध॒प, मंग,<br>म<br>मंध॒ मंग | मं<br>मं ध॒ मं ग, निध॒प, मंग,<br>मं<br>मंध॒मंग |
| ५३० | २२ | — | गप. | गप– |
| ५३१ | २ | — | (६७ रागों की २५१ चीज़ें) | (७० रागों की २५१ चीज़ें) |



ग्रंथकार : पंडित **विष्णु नारायण भातखंडे,** बी. ए., एलएल. बी.

( "चतुर पंडित" )

जन्म : गोकुलाष्टमी शाके १७८२ — मृत्यु : गणेशचतुर्थी शाके १८५८

१० अगस्त १८६० — १९ सितम्बर १९३६

"मद्भक्ताः यत्र गायंत तत्र तिष्ठामि नारद"

* श्री *

# पांचवीं पुस्तक



मंगलाचरण

प्रणम्य शिरसा देवं दत्तात्रेयं दिगम्बरं ।
सर्वविघ्नोपशान्त्यर्थं कर्तव्यं कर्तुमारभे ।।

---

## शास्त्रीय-विवरण

### विषय-प्रवेश

सङ्गीत प्रेमियों द्वारा अपनाई हुई इस क्रमिक पुस्तक मालिका के प्रारम्भिक चार भागों में, प्रसिद्ध दस थाटों से उत्पन्न होने वाले कुल ४५ रागों की लगभग साढ़े तेरहसौ चीजें अबतक प्रकाशित हो चुकी हैं। इसके अतिरिक्त द्वितीय भाग में नाद, स्वर, सप्तक, थाट आदि पारिभाषिक शब्दों की व्याख्या; तीसरे भाग में सप्तक से थाट कैसे उत्पन्न होते हैं, एक सप्तक से इस प्रकार कितने थाट उत्पन्न हो सकते हैं, थाटों से रागों की उत्पत्ति कैसे होती है? आदि प्रश्नों की व्याख्या तथा चतुर्थ भाग में श्रुति और स्वर स्थान, मार्गी और देशी सङ्गीत, अलाप राग लक्षण, जाति, स्थाय, मुख चालन, निबद्धगान, तानें गीतों के ख्याल, टप्पा आदि भेद और दाक्षिणात्य ताल पद्धति आदि विषयों का विवेचन किया जा चुका है।

अब इस पुस्तक और इसके अगले भाग अर्थात् क्रमिक पुस्तक मालिका के छठे ( अन्तिम ) भाग में शेष शास्त्रीय और ऐतिहासिक जानकारी देकर अपनी पद्धति से सम्बन्धित शास्त्रीय भाग पूरा करूँगा। इसमें से (पांचवें) भाग में प्राचीन (ग्रन्थोक्त) सङ्गीत, आधुनिक (लक्ष्य) सङ्गीत, राग और रस, रागों के देवमय स्वरूप, स्वरों के रंग

आदि विषयों का विचार करूँगा और अगले भाग में हिन्दुस्थानी सङ्गीत का मध्यकालीन इतिहास लिखकर भावी सङ्गीत के विषय में विचार करूँगा।

# प्राचीन सङ्गीत

## भरत व शार्ङ्गदेव की श्रुतियां

आजकल कुछ आधुनिक विद्वान अपने लेखों में जिन २२ श्रुतियों का उल्लेख 'रत्नाकर' के नाम से करते हैं, वे उस ग्रंथ की नहीं हैं।

'सङ्गीत रत्नाकर' में पण्डित शार्ङ्गदेव अपनी श्रुति-रचना के सम्बन्ध में निम्न दो श्लोकों में इस प्रकार खुलासा करते हैं:—

व्यक्तहे कुर्महे तासां वीणाद्वंद्वे निदर्शनम् ।
द्वे वीणे सदृशे कार्ये यथा नादः समो भवेत् ॥
तयोर्द्वाविंशतिस्तंत्र्यः प्रत्येकं तासु चादिमा ।
कार्या मंद्रतमध्वाना द्वितीयोच्चध्वनिर्मनाक् ॥
स्यान्निरंतरता श्रुत्योर्मध्ये ध्वन्यन्तरा श्रुतेः ॥

पण्डित शार्ङ्गदेव ने श्रुति का एक नियत प्रमाण स्वीकार किया है और अपनी २२ श्रुतियां समान मानी हैं।

तथा—

चतुश्चतुश्चतुश्चैव षड्ज मध्यम पंचमाः ।
द्वे द्वे निषाद गांधारौ त्रिस्त्रो ऋषभधैवतौ ॥

इस प्रकार सप्त स्वरों में २२ श्रुतियों का विभाजन कर प्रत्येक शुद्धस्वर, अपनी ग्रन्थोक्त अन्तिम श्रुति पर स्थापित किया है। इस प्रकार से उत्पन्न होने वाली श्रुति स्वर व्यवस्था, क्रमिक पुस्तक मालिका के ४ थे भाग में दी जा चुकी है, अतः पुनः यहां नहीं दी जा रही है। इन्होंने बताया है कि कानों द्वारा स्पष्टतापूर्वक भिन्न रूप से पहिचाने जाने वाला नाद ही 'श्रुति' है, और इस प्रकार की श्रुतियां एक सप्तक में २२ से अधिक होना सम्भव नहीं है। प्रत्येक सप्तक में इस प्रकार के २२ नाद

आते हैं। इन्होंने कहा है कि "एवं कंठे तथा शीर्षे श्रुतिर्द्वाविंशतिर्मता" इन श्रुतियों की स्थापना किस प्रकार की जावे, इस का उत्तर इन्होंने इस श्लोक में दिया है:—

कार्यामंद्रतमध्वाना द्वितीयोच्चध्वनिर्मनाक् ।
स्यान्निरंतरता श्रुत्योर्मध्ये ध्वन्यन्तराश्रुते ॥

अर्थात् इस हिसाब से श्रुति का प्रमाण (अन्तर) नियत किया है। अति मन्द्र नाद पर एक तार मिलाने के पश्चात् उससे थोड़ा सा ऊँचा अर्थात् कानों द्वारा स्पष्ट भिन्न समझ सकने योग्य ऊँचा—दूसरा नाद ग्रहण किया जावे, और पहिले और दूसरे नाद का जो परस्पर प्रमाण ( Ratio ) हो वही प्रमाण ( अन्तर ) दूसरे और तीसरे, तीसरे और चौथे तथा चौथे और पांचवें, आदि नादों का रखा जावे। इस प्रकार नाद स्थापना करने पर एक सप्तक में, एक से दूसरे "चौथे ऊँचे" और साधारण मनुष्य की कर्णेंद्रिय द्वारा अलग-अलग पहिचाने जाने वाले कुलनाद २२ ही उत्पन्न होते हैं; और नाद-प्रमाण-दृष्टि से सभी श्रुतियां समान होती हैं।

भरत ने अपने 'नाट्य शास्त्र' में लगभग इसी प्रकार की श्रुति व्यवस्था दी है; परन्तु उसका वर्णन भिन्न दृष्टांत एवं भिन्न शब्दों द्वारा किया है। उनके द्वारा दिया हुआ विवरण निम्न श्लोकों में है:—

षड्जश्चतुःश्रुतिर्ज्ञेय ऋषभस्त्रिश्रुतिस्तथा ।
द्विश्रुतिश्चैव गांधारो मध्यमश्च चतुःश्रुतिः ॥
चतुःश्रुतिः पंचमा स्याद्धैवतस्त्रिश्रुतिस्तथा ।
निषादो द्विश्रुतिश्चैव षड्जग्रामे भवंति हि ॥

मध्यम ग्राम के विषय में भरत ने इस प्रकार का नियम बताया है:—

षड्जग्रामे पंचने स्वचतुर्थश्रुतिसंस्थिते ।
स्वोपान्त्यश्रुति संस्थेऽस्मिन् मध्यमग्राम ईष्यते ॥

अर्थात्—जिस नाद रचना में 'पंचम' सत्रहवीं श्रुति पर स्थापित हो, वह 'षड़ज ग्राम' और जहां वह सोलहवीं श्रुति पर स्थापित किया जावे, वह 'मध्यम ग्राम' होता है। मध्यम ग्राम के पञ्चम बनाने में

योजित किया जाने वाला प्रमाण ( अन्तर ) ही उसने श्रुति का प्रमाण माना है। भरत का कथन है कि किन्हीं दो श्रुतियों में यही एक निश्चित ध्वनि प्रमाण होना चाहिये। इस विवरण से यह कहना आपत्तिजनक नहीं है कि १३ वीं शताब्दी में की गई शार्ङ्गदेव की श्रुति-स्वर रचना का आधार ५ वीं शताब्दी में भरत द्वारा की हुई रचना ही रही थी।

भरत और शार्ङ्गदेव ने श्रुति स्थान निश्चित करने के लिये जो प्रयोग बताये हैं, उनसे सिद्ध होता है कि श्रुति Geometrical progression के अनुसार एक पर एक चढ़ती जाती हैं। भरत ने दो वीणाओं द्वारा श्रुति प्रमाण निश्चित करने के लिये कहा है।

इनमें से एक वीणा 'ध्रुव' अथवा 'अचल' वीणा हो और यह "चतुश्चतुश्चतुश्चैव" के प्रमाण से षड़ज ग्राम ( अर्थात् सत्रहवीं श्रुति पर 'पञ्चम' स्थापित होने वाले ग्राम ) में मिली हुई हो। दूसरी वीणा आरम्भ में ठीक वैसी ही मिलाई जाकर प्रत्येक बार एक श्रुति उतारते हुए चार बार उतरी हुई हो। ऐसा करने पर आरम्भिक षड़ज स्वर, निषाद तक उतरा हुआ हो जावेगा। प्रत्येक फेरे को 'सारणा' नाम दिया जाकर इस सम्पूर्ण प्रयोग को 'सारणा चतुष्टय' का पारिभाषिक नाम उस समय प्रयुक्त हुआ। इस प्रयोग द्वारा उसने सिद्ध किया है कि षड़ज स्वर चार श्रुति का है और सभी श्रुतियां नियत प्रमाण की और समान होती हैं। भरत और शार्ङ्गदेव में केवल इतना अन्तर है कि भरत ने वीणा पर ७ तार बांधे हैं और शार्ङ्गदेव ने २२ तार बांधे हैं, परन्तु दोनों का कथन यही है कि श्रुति नियत प्रमाण की और समान है, और एक सप्तक में ऐसी श्रुतियां २२ ही होना शक्य हैं। इस विषय पर श्रीयुत फड़के का एक लेख मैरिज कॉलेज ऑफ हिन्दुस्थानी म्यूज़िक के 'सङ्गीत' ( त्रैमासिक ) में प्रकाशित हुआ है, उसे देखा जावे। सारांश यह है कि कुछ आधुनिक विद्वान पाश्चात्य आन्दोलन शास्त्र से उत्पन्न होने वाले असमान श्रुत्यन्तर को स्वीकार कर उनका आधार भरत और शार्ङ्गदेव को बताते हैं, यह भ्रान्ति पूर्ण है।

( इस विषय में अधिक विस्तृत विवरण के लिये हिन्दुस्थानी सङ्गीत पद्धति भाग १ पृष्ठ २६-४३ और हि० सं० पद्धति भाग ४ पृ० १८-४७ ( मराठी ) देखिये )*

---

* इन पुस्तकों के हिन्दी अनुवाद "भातखन्डे सङ्गीत शास्त्र" के नाम से सङ्गीत कार्यालय द्वारा प्रकाशित हो चुके हैं।

## शिक्षा ग्रन्थ

भरत और शार्ङ्गदेव के पीछे जाने पर 'नारदी शिक्षा' और 'मांडूकी शिक्षा' ये दो उपलब्ध होते हैं। इनमें स्वरों का वर्णन भिन्न-भिन्न जीवधारियों की ध्वनि से तुलना करके दिया हुआ है तथा स्वरों को भिन्न-भिन्न रङ्ग भी बांट दिये गये हैं। परन्तु इनमें श्रुति स्वर स्थान के विषय में किसी भी प्रकार की जानकारी प्राप्त नहीं होती, अतः इस दृष्टि से ये ग्रंथ निरुपयोगी हैं।

## 'स्वरमेलकलानिधि'

अब हम दक्षिण के पण्डित रामामात्य द्वारा वर्णित श्रुति स्वर प्रकरण की ओर बढ़ें। यह विद्वान भी शार्ङ्गदेव के समान ही श्रुतियां बाईस मानकर और उनके प्राचीन नाम देकर प्रत्येक स्वर का अपनी अन्तिम श्रुति पर ही शुद्ध होना मानता है। इस गणना के अनुसार इन सभी का शुद्ध या अच्युत षड़्ज ४ थी श्रुति पर, शुद्ध रिषभ ७ वीं पर, शुद्ध गांधार ९ वीं पर, शुद्ध अथवा अच्युत मध्यम १३ वीं पर, शुद्ध पञ्चम १७ वीं पर, शुद्ध धैवत २० वीं पर और शुद्ध निषाद २२ वीं श्रुति पर पड़ता है। इनके ग्रंथ में शुद्ध गांधार को 'पञ्च श्रुतिकरिषभ' और शुद्ध निषाद को 'पञ्चश्रुतिकधैवत' नाम अतिरिक्त दिये हैं, इसके अलावा शेष विकृत स्वरों के नाम 'रत्नाकर' जैसे ही हैं। रत्नाकर में शुद्ध और विकृत मिलाकर १२ स्वर ही बताये हैं। इन सबके तुलनात्मक नाम आगे पृष्ठ २४ पर दिए हुए नकशे से स्पष्ट ज्ञात होंगे। स्वरमेलकलानिधि में शुद्ध और विकृत प्रत्येक सात-सात मिलाकर कुल चौदह स्वर बताये हैं। शार्ङ्गदेव के समय जो पद्धति प्रचलित थी, वह रामामात्य के समय नहीं थी। प्रचार में मध्यम ग्राम भिन्न नहीं माना जाता था। समस्त राग एक सप्तक से ही उत्पन्न होते थे। पञ्चम अपने स्थान से नहीं हटाया जाता था। षड़्ज, मध्यम और पञ्चम की 'च्युत' अवस्था नहीं मानी जाती थी। रत्नाकर के समय निषाद स्वर की दो प्रसिद्ध विकृति कैशिक-निषाद और काकली-निषाद थीं। निषाद ने षड़्ज की तीसरी श्रुति ग्रहण की, इस हेतु से रामामात्य ने इसे 'च्युतषड़्ज निषाद' का नाम दिया है। इसके समय में मध्यम की तीसरी श्रुति ग्रहण करने वाला गांधार "च्युतमध्यमगांधार" और पञ्चम की तीसरी श्रुति ग्रहण करने वाला मध्यम "च्युतपंचम मध्यम" हुआ। ऐतिहासिक दृष्टि से

यह क्रमिक परिवर्तन ध्यान रखने योग्य है। साधारण गांधार और कैशिक निषाद को रामामात्य ने 'षट्श्रुतिक रे' और 'षट् श्रुतिक ध' कहा है। रामामात्य के शुद्ध रे और ध स्वर, अपने कोमल रे, ध हुए और उसके शुद्ध ग और नि स्वर अपने कोमल ग नि हो जाते हैं तथा उसके अन्तर गांधार और काकली निषाद अपने शुद्ध ग और नी स्वर होते हैं। रामामात्य के ग्रंथ में दिए हुए शुद्ध, विकृत स्वर आज दक्षिण में उन्हीं नामों से प्रचलित हैं।

## राग विबोध

राग-विबोध-कर्ता पण्डित सोमनाथ ने शार्ङ्गदेव की वीणा पर बाईस तार बांधने की पद्धति में परिवर्तन कर वीणा के डण्डे पर बाईस परदे बांधने की युक्ति निकाली। इसने वीणा पर चार तार बांधकर प्रथम तीन तार षड्ज का तीन श्रुतियों में मिलाना, और चौथा तार शुद्ध अथवा अच्युत षड्ज का रखने का उल्लेख किया है। प्रथम तीन तारों को 'मनाक् उच्च ध्वनि' के प्रमाण से एक से दूसरा ऊँचा तार लगाकर, चतुर्थ तार को षड्ज माना है। सोमनाथ ने रत्नाकर के विकृत स्वरों के नादों को बढ़ाकर विकृत स्वरों के पन्द्रह नाम दिये हैं। उनका स्थान अगले चार्ट में देखा जावे।

## 'सङ्गीतसमयसार और 'सद्रागचन्द्रोदय'

'समयसार' ग्रंथ की रचना पं० पार्श्वदेव ने की है। इसने अपने ग्रंथ में रत्नाकर का विधान ही उद्धृत कर लिया है। श्रुति और स्वर भेद, मतङ्ग आदि के बताये हुए उद्धृत किए हैं। 'सद्रागचन्द्रोदय' के रचयिता 'पुण्डरीक विट्ठल' ने सभी प्राचीन कल्पनाओं को अपने ग्रन्थ में स्थान दिया है, परन्तु यह किस प्रत्यक्ष स्वर ध्वनि का प्रयोग करता था, यह इसकी वीणा से समझा जा सकता है। इसकी वीणा के तार रामामात्य की वीणा के तारों के समान मिलाये जाते थे। इसने स्वर-स्थानों का वर्णन निम्नरूप से किया है:—

**आद्यानुमंद्राव्हय षड्जतंत्र्या। शुद्धो यथा स्यादृषभस्तथाद्या॥**
**सारी निवेश्येत तथा द्वितीया। तंत्र्या तया शुद्धगसिद्धि हेतोः॥**

मारी तृतीयाऽपि तथैव तंत्र्या । ऽधीयेत साधारण गस्य सिद्धयै ॥
सारी चतुर्थी लघुमध्यमस्य । सिद्धयै तया तंत्रिकया तथैव ॥
तंत्र्या तया पंचम सारिका च । निधीयते शुद्धमसाधनाय ॥
सारी निवेश्या च तथैव षष्ठी । तंत्र्या तयैवं लघुपाञ्हयाय ॥

परन्तु यही कहा जावेगा कि चन्द्रोदय में दो स्वरों के मध्यान्तर में श्रुति किस नाप से रखी जावे, इस प्रश्न का कोई उत्तर प्राप्त नहीं होता। यह भी दिखाई देता है कि यह शार्ङ्गदेव के वाद्याध्याय में बताये हुए विवरण के अनुसार अपनी 'स्वर वीणा' पर चौदह परदे बांधता था। इसकी श्रुति वीणा भिन्न थी।

## संस्कृत ग्रन्थकारों की तुलनात्मक श्रुति-स्वर-रचना

संस्कृत ग्रंथकारों की श्रुति और स्वर, उनके नाम और स्थान इस तुलनात्मक चार्ट द्वारा स्पष्ट रूप से दिखाई देंगे।



# संस्कृत ग्रंथकारों की तुलनात्मक श्रुति-स्वर रचना

| नं० | श्रुति नाम | स्वर | भरत | स्वर | शार्ङ्गदेव | स्वर | रामामात्य | स्वर | सोमनाथ | स्वर | पुंडरीक | स्वर | व्यंकटमखी | स्वर | तुलजाधिप | स्वर | भावभट्ट |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | तीव्रा | ... | .. | .. | कैशिक | ... | कैशिक | ... | कैशिक | .. | कैशिक | ... | कैशिक | . | कैशिक | ... | कैशिक |
| २ | कुमुद्वती | ... | काकली | | काकली | .. | काकली | .. | काकली | ... | काकली | | ... | | काकली | . | काकली |
| ३ | मन्दा | ... | ... | .. | च्युत षडज | . | च्युत षड्ज नि | .. | मृदु सा | . | लघु स | .. | काकली | . | वि. षड्. नी | . | त्रिग. न. |
| ४ | छंदोवती | सा | ... | सा | अच्युत सा | सा | ... | सा | ... | सा | ... | सा | ... | सा | ... | सा | ... |
| ५ | दयावती | ... | ... | ... | ... | .. | ... | . | ... | ... | ... | | ... | . | ... | | ... |
| ६ | रंजनी | .. | ... | . | ... | | ... | . | ... | | | . | ... | | ... | | ... |
| ७ | रक्तिका | रे | ... | रे | विकृत रे | रे | ... | रे | ... | रे | .. | रे | ... | रे | ... | रे | ... |
| ८ | रौद्री | ... | ... | ... | ... | ... | ... | ... | तीव्र रे | ... | तीव्र रे | ... | ... | ... | | ... | ... |
| ९ | क्रोधा | ग | ... | ग | ... | ग | पंचश्रुति रे | ग | तीव्रतर रे | ग | ... | ग | ... | ग | पंचश्रुति रे | ग | ... |
| १० | वज्रिका | ... | ... | ... | साधारण | .. | साधारण | ... | तीव्रतम रे | ... | साधारण | ... | साधारण | ... | साधारण | . | साधारण |
| ११ | प्रसारिणी | ... | अंतर | ... | अंतर | ... | अंतर | ... | अंतर | ... | अंतर | ... | ... | ... | अंतर | | अंतर |
| १२ | प्रीती | ... | ... | ... | च्युत म | ... | च्युत मध्यम ग | ... | मृदु मध्यम | ... | लघु म | ... | अंतर | ... | वि. मध्यम ग | | त्रिग. ग |
| १३ | मार्जनी | म | ... | म | अच्युत म | म | ... | म | ... | म | | म | ... | म | ... | म | |
| १४ | क्षिती | .. | ... | ... | .... | . | ... | ... | ... | ... | पंचश्रुति म | ... | ... | ... | ... | .. | ... |
| १५ | रक्ता | ... | ... | ... | ... | ... | ... | ... | तीव्रतम म | ... | ... | ... | . . | ... | ... | ... | ... |
| १६ | संदीपिनी | ... | ... | ... | कैशिक प | ... | च्युत पंचम म | ... | मृदु प | ... | लघु प | ... | वराली म | ... | वि. पंचम म | | विकृत पंचम |
| १७ | आलापिनी | प | ... | प | ... | प | ... | प | ... | प | ... | प | ... | प | ... | प | ... |
| १८ | मदंती | ... | ... | ... | ... | ... | ... | ... | ... | ... | ... | ... | ... | ... | ... | .. | ... |
| १९ | रोहिणी | ... | ... | ... | ... | ... | ... | ... | ... | ... | ... | ... | ... | ... | ... | ... | ... |
| २० | रम्या | ध | ... | ध | विकृत ध | ध | ... | ध | ... | ध | ... | ध | ... | ध | ... | ध | ... |
| २१ | उग्रा | ... | ... | .. | ... | . | | ... | तीव्र ध | ... | तीव्र ध | . | ... | . | ... | .. | ... |
| २२ | क्षोभिणी | नि | .. | नि | ... | नि | पंचश्रुति ध | नि | तीव्रतर ध | नि | ... | नि | ... | नि | पंचश्रुति ध | नि | ... |

चार्ट में बताये हुए पं० व्यंकटमखी ने "चतुर्दंडिप्रकाशिका" नामक ग्रन्थ लिखा है, और भाव भट्ट ने 'अनूपरत्नाकर' 'अनूप-विलास' और 'अनूपांकुश' नामक तीन ग्रंथ लिखे हैं। चार्ट में दिये हुए सभी ग्रंथकार दक्षिण पद्धति के हुए हैं।

## संगीत पारिजात

अब हम पंडित अहोबल के 'सङ्गीत पारिजाति' की ओर चलें। अहोबल ने अपने स्वर-स्थान निश्चित करने की एक नवीन और अत्यन्त महत्वपूर्ण योजना की। इसने अपने स्वर वीणा के तार की लम्बाई पर से बताये हैं। यदि यह सुबुद्धि पण्डित शार्ङ्गदेव को सूझ गई होती, तो जो गड़बड़ आज उसके ग्रंथ के सम्बन्ध में फैली हुई है, वह पैदा नहीं होती। अहोबल की परिभाषायें, दक्षिण के पण्डितों जैसी नहीं हैं, फिर भी उसने वीणा पर बारह परदे ही लगाये थे और उनके लगाने का ढंग भी दक्षिण के पण्डितों जैसा था। इतना ही नहीं, उसके स्वर स्थान भी अधिकांशतः अपने ही थे। इन स्वर-स्थानों का उल्लेख इस पुस्तक-मालिका के चौथे भाग में किया जा चुका है। 'रागतत्व विवोध' का रचयिता पं० श्री निवास अहोबल का ही अनुयायी था। इसने अहोबल के ग्रंथ में बताये हुए स्वर-स्थान ही सिद्ध किये हैं। पूर्वाङ्ग और उत्तरांग के स्वरों का परस्पर सम्बन्ध दिखाने के लिये अहोबल इस प्रकार कहता है:—

षड्जपंचमभावेन षड्जे ज्ञेयाः स्वरा बुधैः।
गनिभावेन गांधारे मसभावेन मध्यमे ॥

"यह षड्ज-पंचम भाव" यूरोपियन सङ्गीत में 'Harmony of the fifth' नाम से सम्बोधित किया जाता है और इसी नियम से प्राचीन ग्रीक "पिथागोरियन सप्तक" ( पिथागोरस नामक व्यक्ति द्वारा आविष्कृत ) तैयार किया गया था। अहोबल का शुद्ध थाट वर्तमान

प्रचलित काफी थाट जैसा था। दक्षिण का शुद्ध स्वर सप्तक और अपने यहां प्रचलित स्वरों का वर्णन तुलनात्मक रूप से इस तरह किया जा सकेगा।

| दक्षिण के शुद्ध स्वर | हिन्दुस्तानी शुद्ध स्वर |
|---|---|
| १—सा | सा |
| २—रे | कोमल रे |
| ३—ग | शुद्ध रे |
| ४—म | म |
| ५—प | प |
| ६—ध | कोमल ध |
| ७—नि | शुद्ध ध |

इस शुद्ध सप्तक को दक्षिण में "मुखारी" नाम दिया गया है। कदाचित् यही सप्तक रत्नाकर आदि संस्कृत ग्रंथों का शुद्ध स्वर सप्तक रहा हो। इस सप्तक में अपने यहां प्रचलित गांधार और निषाद स्वर हैं ही नहीं। उत्तर भारत में इस समय प्रचलित शुद्ध सप्तक, अपने प्रचलित काफी सप्तक जैसा था। आजकल उत्तर में बिलावल का शुद्ध स्वर सप्तक प्रचलित है। अहोबल के मत से श्रुति और स्वर में बिलकुल भेद नहीं है। इसका मत है कि कुल बाईस गीतोपयोगी नादों में से जितने हम एक राग में उपयोग करें, उतने स्वर हैं और शेष श्रुतियां हैं।

## रागतरंगिणी

यह ग्रंथ पण्डित लोचन का लिखा हुआ है। इसका स्वर-सप्तक अहोबल के शुद्ध स्वर सप्तक जैसा ही है। यह ग्रंथ भी उत्तर पद्धति का है। पारिजात और तरंगिणी के स्वर श्रुति का तुलनात्मक कोष्टक आगे दिया जा रहा है:—

## अहोबल और लोचन के शुद्ध विकृत स्वरों का नक्शा

| नं० | श्रुतिनाम | शुद्ध स्वर | विकृत स्वर | | प्रयोग के स्वर |
|---|---|---|---|---|---|
| | | | अहोबल | लोचन कवि | |
| ४ | छंदोवती | सा | ... ... | ... ... | ... ... |
| ५ | दयावती | ... | पूर्व रे | ... ... | ... ... |
| ६ | रंजनी | ... | कोमल रे | ... ... | कोमल रे |
| ७ | रक्तिका | रे | पूर्व ग | तीव्र रे | ... ... |
| ८ | रौद्री | ... | कोमल ग | तीव्रतर रे | ... ... |
| ९ | क्रोधा | ग | ... ... | ... ... | ... ... |
| १० | वज्रिका | ... | ... ... | तीव्र ग | तीव्र ग |
| ११ | प्रसारिणी | ... | ... ... | तीव्रतर ग | ... ... |
| १२ | प्रीति | ... | ... ... | तीव्रतम ग | ... ... |
| १३ | मार्जनी | म | ... ... | अतितीव्रतम ग | ... ... |
| १४ | क्षिती | ... | ... ... | तीव्र म | ... .... |
| १५ | रक्ता | ... | ... ... | तीव्रतर म | तीव्रतर म |
| १६ | संदीपिनी | ... | ... ... | तीव्रतम म | ... ... |
| १७ | आलापिनी | प | ... ... | ... ... | ... ... |
| १८ | मदंती | ... | पूर्व ध | ... ... | ... ... |
| १९ | रोहिणी | ... | कोमल ध | ... ... | कोमल ध |
| २० | रम्या | ध | पूर्व नि | ... ... | ... ... |
| २१ | उग्रा | ... | कोमल नि | तीव्र ध | ... ... |
| २२ | क्षोभिणी | नि | ... ... | तीव्रतर ध | ... ... |
| १ | तीव्रा | ... | ... ... | तीव्र नि | तीव्र नि |
| २ | कुमुद्वती | ... | ... ... | तीव्रतर नि | ... ... |
| ३ | मंदा | ... | ... ... | तीव्रतम नि | ... ... |
| ४ | छंदोवती | ... | ... .... | ... ... | ... ... |

## ग्रन्थोक्त श्रुति स्वर प्रकरण का सारांश

१—श्रुति को एक सूक्ष्म स्वरांतर समझा जावे। उसमें गीतोपयोगिता और अभिज्ञेयता होनी ही चाहिये। अपने सप्तक के इस प्रकार के

२२ सूक्ष्म भाग करने की प्रथा है। भरत और शार्ङ्गदेव नियत प्रमाण की श्रुतियां मानते थे। परन्तु श्रुति का प्रत्यक्ष प्रमाण उस समय प्रचलित दो ग्रामों के पंचमों का परस्पर प्रमाण ही था। उन ग्रामों के लुप्त हो जाने के कारण अब उस प्रमाण का प्राप्त होना कठिन है, और गणित से लाये गये प्रमाण का उपयोग उस प्रकार नहीं हो सकता, क्योंकि उस प्रमाण से सिद्ध होने वाले स्वर अब प्रचलित होने अशक्य हैं। सम्भव होने पर भी उनकी निरुपयोगिता स्पष्ट है। इन ग्रन्थकारों के पश्चात् श्रुति का नियत प्रमाण नहीं रहा। आधुनिक सङ्गीत में हमें भी यही स्वीकार करना होगा। इस मत में यह व्याख्या नहीं है कि श्रुति तार की अमुक लम्बाई की आवाज, या अमुक आंदोलन का नाद, मानी जाती हो। यह भी नहीं है कि एक मध्यांतर की श्रुतियों का प्रमाण दूसरे मध्यांतर की श्रुतियों से मिलता ही हो। अपने मध्यकालीन पण्डित श्रुति के विवाद में पड़ते ही नहीं थे। वे शास्त्रोक्त श्रुति संख्या और स्वरों में उनका विभागीकरण श्रद्धापूर्वक स्वीकार कर राग प्रकरण की ओर बढ़जाते थे। वे दो स्वरों के मध्यांतर को शास्त्रोक्त संख्या से समान विभाजित कर उन्हें ही श्रुति मानते थे, परन्तु प्रत्यक्ष व्यवहार और राग वर्णन में परम्परा से आये हुये बारह (अथवा चौदह) स्वरों का ही उपयोग करते थे।

२—श्रुति और स्वर में वास्तव में भेद नहीं होता। किसी भी राग के लिये प्रयुक्त होने वाले बाईस में से सात नादों का नाम 'स्वर' और शेष का नाम 'श्रुति' है।

सर्वाश्च श्रुतयस्तत्तद्रागेषु स्वरतां गताः।
रागहेतुत्वं एतासां श्रुति संज्ञैव संमता॥

३—अति कोमल, तीव्रतर, आदि अलंकारिक स्वर होते हैं। आजकल सभी तरफ एक सप्तक में शुद्ध और विकृत स्वरों की स्थापना कर सङ्गीत का कार्य होता है। अब भरत और शार्ङ्गदेव के समय की ग्राम मूर्छना और जाति की पद्धति प्रचलित नहीं है। अब अपने राग वर्णन, वर्ज्या वर्ज्य स्वर वादी, सम्वादी थाट और जन्य राग आदि की पद्धति से ही किये जाने चाहिये। राग गाते समय अति कोमल, तीव्रतम, तीव्रतर, स्वर, स्वरसंगति और कण्ठेन्द्रिय की

रचना के कारण अपने आप गले से लग जाया करते हैं। यह अनुभव सिद्ध है कि स्वरों का यथा योग्य 'उच्चार' सध जाने पर जो स्वर जिस जगह जितना ऊँचा या नीचा लगाना चाहिये अपने आप लग जाता है।

४—अहोबल ने स्पष्ट रूप से स्वीकार किया है कि अति कोमल रे और ध अर्थात् ५ वीं और १८ वीं श्रुति दक्षिण के किसी भी ग्रन्थकार द्वारा प्रयुक्त नहीं की गईं। रामामात्य, सोमनाथ, व्यंकटमखी आदि तो दो श्रुति के रे और ध को भी प्रयुक्त नहीं करते। पुण्डरीक विट्ठल कहते हैं:—

पंचम्यष्टादशी षष्ठी तथा चैकोनविंशतिः।
चतस्रः श्रुतयश्चैता रागाद्यैरप्रयोजकाः॥

५—दक्षिण के शुद्ध स्वरों का स्थान बिलकुल निम्नतम स्थिति का होता है। उत्तर की ओर उनको मध्य स्थिति का माना है, अर्थात् उनकी दो विकृतियां, कोमल (उतरा हुआ रूप) होती हैं।

६—प्रत्येक स्वर अपने शुद्ध स्थान से तनिक आगे पीछे हटने पर विकृत हो जाता है। विकृत हो जाने पर उसका अगले और पिछले स्वरों से बना हुआ मूल सम्बन्ध बदल जाता है।

७—भरत और शार्ङ्गदेव के शुद्ध स्वर सप्तक कैसे थे, इसे समझ लेने का मार्ग अब नहीं रहा। रागतरंगिणी और पारिजात का शुद्ध स्वर सप्तक काफी का था। प्रचलित हिन्दुस्थानी पद्धति का शुद्ध स्वर सप्तक बिलावल का है। यदि स्वरों की आन्दोलन संख्या को गणित दृष्टि से बताना हो तो तरंगिणी और पारिजात के शुद्ध सप्तक के स्वरों की कम्पन संख्या २४०, २७०, २८८, ३२०, ३६०, ४०५, ४३२ और ४८० होगी। अपने शुद्ध सप्तक ( बिलावल ) के स्वरों की आन्दोलन संख्या २४०, २७०, ३०१$\frac{१}{३}$, ३२०, ३६०, ४०५, ४५२$\frac{४}{५}$ और ४८० होगी।

## वादी संवादी स्वरों का श्रुत्यंतर कैसे नापा जावे ?

साधारणतः वादी सम्वादी स्वर षड्ज पञ्चम भाव से ठहराये जाते हैं। बहुधा वादी स्वर से सम्वादी स्वर पांचवाँ होता है। यद्यपि इसमें कुछ अपवाद भी होता है, परन्तु नियम यही है। यदि इस तरह आने वाला सम्वादी स्वर उस राग में वर्ज्य होता हो, जैसे 'सा रे ग म

प ध सां' आरोह के औड़व राग में वादी गांधार हो और उसका साधारण सम्वादी निषाद उस राग में वर्ज्य होता हो तो उसके निकट का स्वर सम्वादी अर्थात् चौथा ( उदाहरण में धैवत ) अथवा छठा ( उदाहरण में षड़ज ) हो सकता है। परन्तु यथा सम्भव सम्वादी स्वर वादी स्वर के निकट का अधिक अच्छा माना जाकर चौथा स्वर ही पसन्द किया जाता है।

## शुद्ध और विकृत जाति

प्रचार में राग गायन आने के पूर्व जाति गायन प्रचलित था। जाति का लक्षण क्रमिक पुस्तक के चौथे भाग के पृष्ठ ३५ पर बताया गया है। शार्ङ्गदेव ने जाति के दो भेद शुद्ध और विकृत जाति नामक किये थे। यह विवरण रत्नाकर के स्वराध्याय नामक सातवें प्रकरण में है। अभी तक यह स्पष्टता नहीं हुई कि 'जाति' अमुक स्वरान्तर को कहते हैं। अभी तक रत्नाकर का शुद्ध-स्वर-थाट सिद्ध नहीं हो सका, परन्तु अनुमान है कि वह 'मुखारी' होना चाहिये। रत्नाकर के उपांग शीर्षक के अन्तर्गत अपने अनेक राग वर्णन किये हुए प्राप्त होते हैं। शार्ङ्गदेव अपनी शुद्ध जाति की संख्या सात मानता था। उसने इनका नाम प्रसिद्ध सात स्वरों पर 'षाड़जी' 'आर्षभी' 'गांधारी' 'मध्यमा' आदि बताया है। वह शुद्ध जाति के लक्षण इस प्रकार बताता है—"जिस जाति में न्यास, अपन्यास, अंश और ग्रह स्वर, जाति का नाम स्वर ही होता हो, जो सदा सम्पूर्ण हो और जिसमें तार स्थान में कभी भी न्यास न हो, वह शुद्ध जाति होती है। न्यास का नियम सुस्थिर रखते हुए अन्य बातों में परिवर्तन करने पर जाति विकृत हो जावेगी। इसे 'शुद्ध विकृत' की संज्ञा प्राप्त होगी। इस प्रकार एक-एक शुद्ध जाति के अनेक विकृत भेद हो सकते हैं। शार्ङ्गदेव कहता है:—

संपूर्णत्वग्रहांशापन्यासेष्वेकैक वर्जनात् ।
भवंति भेदाश्चत्वारो द्वयोस्त्यागे तु षमणताः ॥
त्यागे त्रयाणां चत्वार एकस्त्यक्ते चतुष्टये ।
भेदाः पंचदशैवैते षाड्ज्याः सद्भिर्निरूपिताः ॥
तत्राष्टौ पूर्णताहीनाः षाडवौडुवभेदतः ।
अतोऽष्टावधिका आर्षभ्यादिष्वौडुवजातिषु ॥
अतस्त्रयोविंशतिधा षट्सु प्रत्येकमीरिताः ॥

इस प्रकार 'षाड्जी' जाति की पन्द्रह विकृत 'संसर्गज' जातियां हो जाती हैं और आर्षभी, गांधारी आदि शेष छः जाति की प्रत्येक की तेईस हो जाती हैं। कुल १५३ विकृत जातियां होती हैं। ये शुद्ध विकृत जातियां हुई। संसर्गज विकृत जातियां ग्यारह होती हैं; परन्तु आज की स्थिति में यह जाति प्रकरण प्रत्यक्ष उपयोग का नहीं है क्योंकि रत्नाकर से यह व्यक्त नहीं होता कि उसका शुद्ध स्वर थाट कौनसा है, वह अपनी वीणा पर कितने तार लगाता था और उन्हें किन स्वरों में मिलाता था।

## मूर्छना के अर्थ और प्रयोग में परिवर्तन

मध्यकालीन पण्डितों के समय में एक ही ग्राम माना जाता था। इसी प्रकार प्राचीन ग्राम, मूर्छना और जाति का प्रपञ्च भी प्रचलित न था। 'जाति' का प्रयोग गायन में नहीं किया गया। 'ग्राम' और 'मूर्छना' शब्द प्रचलित अवश्य थे, परन्तु उनका उपयोग नवीन परिस्थिति के अनुसार पूर्ववत् नहीं हुआ। श्रीनिवास कहता है:—

**आदावुद्गृह्यते येन स तानोद्ग्राहसंज्ञकः।**
**आद्यंतयोश्चानियमस्ताने यत्र प्रजायते ॥**
**स्थायी तानः सविज्ञेयो लक्ष्यलक्षण कोविदैः।**
**संचारी स तु विज्ञेयः स्थाय्यारोहविमिश्रितः।**
**यत्र रागस्य विश्रांतिः समाप्तिद्योतको हि सः॥**

इसने सैंधव राग का सर्व प्रथम उदाहरण इस प्रकार दिया है:—

**शुद्धमेलोद्भवः पूर्णो धैवतादिक मूर्छना।**
**आरोहे गनिवर्ज्यः स्याद्रागः सैंधवनामकः॥**

आगे सरगम से उदाहरण देकर अमुक 'उद्ग्राह' अमुक 'स्थायी' अमुक 'संचारी' अमुक 'मुक्तायी' भी बताता है। इस लक्षण में 'धैवतादिक मूर्छना' प्रथम उद्ग्राह खण्ड है, यानी धैवत से आरम्भ की गई 'मूर्छना' ध सा रे म प म। ग़ रे सा ऩि ध़ ध़ सा, इस प्रकार बताई है। अहोबल भी हूबहू यही व्याख्या और यही मूर्छना बताता है। 'आदावुद्गृह्यते येन स तानोद्ग्राहकारकः' अहोबल के इस वाक्य को श्री निवास ने ग्रहण कर लिया है। 'मेल' मूर्छना की अगली स्थिति है। अर्थात् मूर्छना का आधार मेल, मेल का आधार ग्राम्, ग्राम का आधार

शुद्ध स्वर और स्वरों का आधार श्रुति इस प्रकार की श्रंखला है। राग सम्पूर्ण, षाड़व और औड़व होने के कारण मेल भी वैसे ही होने आवश्यक थे, परन्तु उनका विस्तार षड़ज से षड़ज तक होकर रंजकत्व की शर्त न रखते हुए मध्य में मूर्छना की योजना भी होनी थी। अब मूर्छना की व्याख्या "आरोहश्चावरोहश्च स्वराणां जायते यदा । तां मूर्छना तथा लोके आहुर्ग्रामाश्रयां बुधाः।" हो गई थी, और पूर्वकालीन व्याख्या "क्रमात्स्वराणां सप्तानामारोहश्चावरोहणम्" में अन्तर हो गया था। मेल का स्वर स्वरूप निश्चित होने पर, "मूर्छना" से आरम्भ का स्वर नियत कर तथा वर्ज्यावर्ज्य स्वर नियमों से आरोह अवरोह कायम कर, राग निश्चित किया गया। 'उद्ग्राह' तान कानों में पड़ी कि यह ध्यान आ जाता था कि कौन सा राग है। इस व्यवस्था को ध्यान में रखकर, इस मालिका में साधारणतः प्रथम राग का 'उठाव' ( उद्ग्राह ) अर्थात् मूर्छना बताई गई, और बाद में 'चलन' यानी "अन्तर्मार्ग" दिखाया गया है। उद्ग्राह की पूर्ति अंशादि-स्वरों से होती थी। आगे चलकर यह बन्धन भी नहीं रहा। और "मूर्छना" "मध्यषड्जं समारभ्य तदूर्ध्व स्वरमा व्रजेत्। पूर्वैकैकस्वरं त्यक्त्व त्वारोहादिक मुच्यताम्" के नियम से होने लगी।

इस विचार धारा से यह दिखाई पड़ेगा कि मेल अथवा स्वरांतर निश्चित हो जाने पर, उसी पंक्ति में सिर्फ मूर्छना बदल कर अर्थात् भिन्न-भिन्न ग्रह स्वरों की कल्पना कर, उन्हें वर्ज्यावर्ज्य नियम से गाने से राग बदल जाता था। इसके पश्चात् मेल के षाड़व औड़व स्वरूप, उनके तीव्र कोमल स्वर और वर्ज्यावर्ज्य स्वर नियम पर ही रागत्व अवलम्बित रह गया, और उद्ग्राह तान का महत्व समाप्त हो गया। और फिर रागों के आरोहावरोह षड्ज से वर्ज्यावर्ज्य स्वर नियमों के अनुरूप ठहराये जाने लगे। धीरे-धीरे 'मूर्छना' का पर्यायवाची 'मेल' होने लगा। प्राचीन काल में जबकि जाति गायन था, तब भी ग्राम की स्वर पंक्ति, फिर मूर्छना, फिर जाति इस प्रकार का क्रम था। उस समय मूर्छना की स्वर पंक्ति में से ग्रह अंश, आदि पसन्द करने पर जाति का गायन प्राप्त होता था। यह सम्पूर्ण व्यवस्था बाद में पिछड़ने लगी और सभी राग षड़ज से उत्पन्न करने का निश्चय हुआ। प्राचीन शब्दों के नवीन अर्थ उत्पन्न हुए, और उनमें नवीन कौशल उपलब्ध होने लगा।

# आधुनिक अथवा 'लक्ष्य' सङ्गीत

## यूरोपियन सप्तक

वीणा के एक मुक्ततार को छेड़ने पर यदि प्रति सैकंड २४० आन्दोलन उत्पन्न हों, तो इस प्रकार उत्पन्न स्वर को मध्य सप्तक के आरम्भ का ( जिसे मध्य षड़ज कहते हैं ) षड़ज माना जाता है । यदि इस तार की लम्बाई कम करते जावें तो स्वर क्रमशः ऊँचा होता जावेगा। तार की लम्बाई आधी करने पर आंदोलन संख्या, मुक्त तार के आंदोलन से दुगनी हो जाती है, अर्थात इस तार की लम्बाई के ठीक बीच में यदि एक परदा बांधां जावे तो इस परदे तक के तार, और परदे से घोड़ी तक के तार, इन दोनों टुकड़ों से षड़ज निकलेगा, और उसकी आंदोलन संख्या प्रति सैकंड ४८० होगी । अमुक स्वर की प्रति सैकंड कितनी आंदोलन संख्या है, यह यन्त्र से नापी जा सकती है । इस प्रमाण से यूरोपियन सप्तक में प्रथम ( अर्थात् मध्यम ) षड़ज, जिसे वे 'C' नाम देते हैं—, के तार की आंदोलन संख्या प्रति सैकंड २४०, ऋषभ (D) की २७०, गांधार ( E ) की ३००, मध्यम, (F) की ३२०, पंचम ( G ) की ३६०, धैवत ( A ) की ४००, निषाद ( B ) की ४५० और तार षड़ज ( C ) की ४८०, होती है । इसे यूरोपियन-'टेम्पर्ड' सप्तक कहते हैं । सप्तक रचना में, किसी भी स्वर से पांचवें स्वर की कंपन संख्या डेढ़गुनी होती है, और ऐसे दोनों स्वरों में संवाद अथवा 'हॉरमनी' होती है । यह नियम और ऊपर बताया हुआ 'तार, सप्तक में दुगनी कंपन संख्या होने का नियम', इन दो नियमों से एक सप्तक के स्वरों के आंदोलन, बिना यंत्र की सहायता के केवल गणित से निकाले जा सकते हैं । उदाहरणार्थः-षड़ज के आंदोलन २४० हैं तो पंचम के आंदोलन इससे डेढ़ गुने ३६० हुए । पंचम से पांचवाँ स्वर तार ऋषभ है । इसके आंदोलन ३६० के डेढ़ गुने ५४० हुए । तार ऋषभ के आंदोलन ५४० हैं अतः मध्यम ऋषभ के इससे आधे २७० हुए । मध्यम ऋषभ से पांचवां स्वर मध्य धैवत है, इसके आंदोलन २७० के डेढ़ गुने ४०५ हुए । इस धैवत से पांचवें स्वर तार गांधार के आंदोलन ४०५ के $१\frac{१}{२}$ गुने $६०७\frac{१}{२}$ हुए और मध्यम गांधार के $३०३\frac{३}{४}$ हुए । इस स्वर से पांचवे स्वर मध्य निषाद के आंदोलन इससे $१\frac{१}{२}$ गुने $४५५\frac{५}{८}$ हुए, और मध्य मध्यम के आंदोलन तार षड़ज के $\frac{२}{३}$ यानी ३२० हुए । इस प्रकार सम्पूर्ण सप्तक के आंदोलन २४०,

२७०, ३०३ ३/४, ३२०, ३६०, ४०५, ४५५ ५/८, और ४८० होते हैं। इनमें गांधार, धैवत और निषाद् की आंदोलन संख्या में दस का पूर्ण भाग नहीं जाता, अतः ये स्वर यन्त्र की सहायता से निश्चित नहीं किये जा सकते। इसलिये ये "टेम्पर" से "टेम्पर्ड" सप्तक में गांधार के ३००, धैवत के ४०० और निषाद के ४५० आंदोलन माने जाते हैं। दूसरी तरह से कहा जावे तो यूरोपियन पद्धति के अनुसार दो निकटस्थ स्वरों के बीच में का अन्तर तीन प्रकार का होता है—१ मेजर टोन, २ मायनर टोन, ३ सेमी टोन। यदि दो स्वरों का मध्यान्तर 'मेजर टोन' हुआ तो उनका प्रमाण ९/८ मायनर टोन हुआ तो १०/९ और सेमी टोन हुआ तो १६/१५ होता है। षड़ज, ऋषभ, मध्यम, पंचम, और पंचम, धैवत, का मध्यान्तर 'मेजर-टोन', ऋषभ गांधार और धैवत निषाद् का मध्यान्तर 'मायनर टोन' तथा गांधार मध्यम और निषाद् तार षड़ज, का मध्यान्तर 'सेमिटोन' माना जाता है।

## हिन्दुस्थानी सङ्गीत पद्धति के सर्वसाधारण नियम

( १ ) प्रत्येक राग में कम से कम पांच स्वर होने चाहिए। रागों के तीन वर्ग माने गये हैं (१) औड़व (अर्थात् पांच स्वरों का) (२) षाड़व ( अर्थात् छः स्वरों का ) और (३) सम्पूर्ण ( अर्थात् सातों स्वरों का का जिसमें प्रयोग हो )

( २ ) किसी राग के आरोह में पाँच या छः स्वर और अवरोह में सातों स्वरों का प्रयोग होता हो अथवा उसके विपरीत रूप से स्वर ग्रहण किये गये हों, तो कुछ ग्रंथकार ऐसे रागों की शक्लें 'सम्पूर्ण' शब्द से सम्बोधित करते हैं।

( ३ ) दो, तीन अथवा चार स्वरों के समुदाय को 'तान' कहा जा सकता है, राग नहीं।

( ४ ) औड़व, षाड़व और सम्पूर्ण, वास्तव में राग के आरोह, अवरोह दोनों पर लागू होने वाले गुण हैं, इसलिये प्रत्येक थाट या मेल के गणित दृष्टि से निम्न ६ भेद हो सकते हैं। औड़व–औड़व ( यानी आरोह भी औड़व और अवरोह भी औड़व ) औड़व–षाड़व, औड़व–सम्पूर्ण, षाड़व–औड़व, षाड़व–षाड़व, षाड़व–सम्पूर्ण, सम्पूर्ण–औड़व, सम्पूर्ण–षाड़व और सम्पूर्ण–सम्पूर्ण।

( ५ ) अधिकतर किसी भी राग में एक साथ मध्यम और पञ्चम दोनों स्वर वर्ज्य नहीं होते।

( ६ ) सप्तक के 'पूर्वाङ्ग' और 'उत्तराङ्ग' नामक दो भाग होते हैं। पूर्वाङ्ग सा से प तक और उत्तराङ्ग म से सां तक होता है।

( ७ ) हिन्दुस्थानी-पद्धति के सभी रागों के उनके स्वरों के अनुसार तीन वर्ग होते हैं। १-कोमल रे और ध स्वर वाले सन्धिप्रकाश राग, २-तीव्र रे, ध और ग वाले राग, ३-कोमल ग, नी वाले राग। इस वर्गीकरण का रागों के गान समय से निकट सम्बन्ध है।

( ८ ) सन्धिप्रकाश रागों को सूर्योदय और सूर्यास्त के समय गाने का प्रचार है, इस कारण ये सन्धिप्रकाश राग कहलाते हैं। इन्हें गाकर तीव्र रे, ग और ध वाले राग और उनके बाद कोमल ग नि वाले राग गाये जाते हैं। संधिप्रकाश काल प्रतिदिन दो बार आता है, अतः यह क्रम दिन और रात्रि में एक सा ही दिखाई पड़ता है।

( ९ ) हिन्दुस्थानी सङ्गीत में मध्यम स्वर बहुत ही विचित्रता दर्शक माना जाता है। इसकी सहायता राग-समय निश्चित करने में तो होती ही है, परन्तु इसके प्रयोग से राग की प्रकृति तक बदली जा सकती है। इस गुण के कारण इसे कहीं-कहीं 'अध्वदर्शक' कहा जाता है।

( १० ) हमारे सङ्गीत में तीव्र म के प्रयोग वाले राग अधिकतर रात्रिगेय हैं। दिन में इस स्वर से संयुक्त राग बहुत ही कम दिखाई देते हैं।

( ११ ) जो राग दोपहर बारह बजे से रात्रि के बारह बजे तक गाये जाते हैं, उन्हें 'पूर्वराग' कहा जाता है। रात्रि के बारह बजे से दिन के बारह बजे तक गाये जाने वाले रागों को 'उत्तर राग' कहा जाता है।

( १२ ) राग अपने नियत समय पर गाया जाने पर ही अधिक शोभनीय होता है।

यथाकाले समारब्धं गीतं भवति रंजकम्।
अतः स्वरस्य नियमात् रागेऽपि नियमः कृतः॥

तात्पर्य यह है कि जब यह मान लिया गया है कि अमुक समय में अमुक प्रकार के स्वर अधिक रंजक होते हैं, तब उन स्वरों के अनुसार रागों का समय नियत करना अपने आप सिद्ध हो जाता है।

( १३ ) पूर्व रागों में अधिकतर वादी स्वर पूर्वाङ्ग में से ही ( सा से प तक ) कोई एक होता है। उत्तर रागों में उत्तराङ्ग ( म से सां तक )

का कोई एक स्वर वादी होता है, इसलिये पूर्व रागों को 'पूर्वाङ्ग वादी' और उत्तर रागों को 'उत्तराङ्ग वादी' कहा जाता है।

( १४ ) सा, म और प, दोनों अङ्गों में होने के कारण जिन रागों में ये स्वर वादी होते हैं, वे सर्वकालिक माने जाते हैं।

( १५ ) राग के लिये निम्नलिखित पाँच तत्व होने आवश्यक हैं:—
( १ ) थाट, ( २ ) आरोहावरोह, ( ३ ) वादी सम्वादी, ( ४ ) समय ( ५ ) रंजकता।

( १६ ) प्रत्येक राग में एक ही स्वर वादी और एक ही स्वर सम्वादी होता है। यदि वादी स्वर पूर्वाङ्ग का है तो षड़ज पञ्चम भाव से संवादी स्वर उत्तराङ्ग का होता है। इसी तरह वादी स्वर उत्तराङ्ग में हो त सम्वादी पूर्वाङ्ग में होता है। वादी और सम्वादी स्वर में कम से कम चार स्वरों का अन्तर होता है। साधारणतः समश्रुतिक स्वर सम्वादी होते हैं। शेष स्वरों को 'अनुवादी' समभा जाता है और प्रयुक्त न होने वाले स्वरों को वर्ज्य स्वर अथवा 'विवादी' माना जाता है। कहीं-कहीं उचित स्थल पर विवादी स्वर का प्रयोग भी राग की रंजकता बढ़ाने के लिये उचित मात्रा में किया जाता है। गायक लोग इसलिये भी विवादी स्वर का प्रयोग करते हैं कि तान लेने में टेढ़े तिरछे टुकड़े उत्पन्न न हो जावें। प्रायः अनेक स्थलों पर अर्धान्तर वाले स्वर ही अवरोह में विवादी के रूप में ग्रहण किए हुए प्राप्त होते हैं। रे के आगे ग॒, ग के आगे म, मं के आगे प, ध के आगे नि॒, इस प्रकार विवादी स्वर प्राप्त होते हैं। एकान्तर वाले स्वर भी कहीं–कहीं इस प्रकार के हो सकते हैं। वर्ज्य माने हुए स्वरों का 'कण' नियत स्वर के साथ स्पर्श रूप से लिया जाने से राग हानि नहीं होती और उच्चार सरल हो जाता है। इसे ही 'ईषत्स्पर्श' कहा जाता है।

( १७ ) जहां तक सम्भव हो, एक ही स्वर के दोनों रूप ( तीव्र और कोमल ) एक के बाद एक नहीं लिये जाते। यदि कहीं ऐसा प्रयोग दिखाई दे तो उसे अपवाद समभना चाहिए। उदाहरणार्थ 'ललित' राग के दोनों मध्यम।

( १८ ) जिस राग में तीव्र मध्यम का प्रयोग होता है, उसमें अकेला कोमल निषाद प्रयुक्त नहीं होता। दोनों मध्यम और दोनों निषाद वाले राग हो सकते हैं।

( १९ ) सन्धिप्रकाश रागों का उपयोग करुण और शान्तरस तथा इनके अन्तर्भूत रसों का परिपोषक होता है। तीव्र रे ध, और ग वाले राग शृङ्गार, हास्य और इनके अन्तर्गत रसों के पोषक होते हैं और कोमल ग और नि वाले राग वीर, रौद्र और भयानक रसों के पोषक होते हैं।

( २० ) सा, म और प वादी स्वर वाले राग अधिक गंभीर प्रकृति के होते हैं।

( २१ ) अगले प्रहर के रागों में जाते हुए पिछले प्रहर के अन्तिम भाग में आने वाले रागों में धीरे-धीरे द्विस्वरूपी स्वर आगे लगते हैं; जैसे—मध्यरात्रि के कोमल ग और नि वाले राग शुरू करने के पूर्व खमाज थाट के अन्तिम रागों में दोनों गांधार और दोनों निषाद ग्रहण करने वाले रागों की योजना की जाती है। ऐसे मध्यवर्ती रागों को 'परमेल प्रवेशक' कहा जाता है।

( २२ ) साधारणतया पूर्व राग और उत्तर राग परस्पर 'जवाब' होते हैं। उदाहरणार्थ 'बिलावल' का सायंकालीन जवाब 'कल्याण' 'सारङ्ग' का 'कानड़ा' 'भैरव' का 'पूर्वी' आदि।

( २३ ) प्रत्येक थाटों से पूर्व राग और उत्तर राग उत्पन्न होते हैं। एक अङ्ग के राग वादी सम्वादी बदल कर दूसरे अङ्ग में बनाये जाना शक्य है।

( २४ ) प्रातःकालीन रागों में कोमल रे और ध की प्रबलता दिखाई देती है और सायंकालीन रागों में तीव्र ग और तीव्र नि की प्रबलता दीख पड़ती है।

( २५ ) सायंकालीन सन्धिप्रकाश रागों में कोमल म का प्रमाण बिलकुल कम होता है। प्रातःकालीन सन्धिप्रकाश रागों में तीव्र म का प्रमाण कम होता है।

( २६ ) राग में स्वर कम अधिक लगने की मात्रा के अनुसार प्रबल दुर्बल अथवा सम हो जाते हैं।

( २७ ) राग विस्तार में तिरोभाव साधकर रंजकता बढ़ाने के लिये वादी स्वर के अलावा अन्य स्वरों को 'अंशत्व' ( आगे लाना ) दिया जाता है। 'कण' का बहुत महत्व होता है, कहीं-कहीं 'कण' से ही राग भेद हो सकता है।

( २८ ) रात्रि के प्रथम प्रहर में गाये जाने वाले रागों में जहां दोनों मध्यम का प्रयोग होता है, वहां शुद्ध मध्यम आरोह और अवरोह में प्रयुक्त होता है।

( २९ ) रात्रि के प्रथम प्रहर में गाये जाने वाले दोनों मध्यम वाले रागों में "आरोहे तु निवक्रं स्यादवरोहे गवक्रितम्" का सामान्य नियम दिखाई पड़ता है। ऐसे रागों में आरोह में निषाद स्वर दुर्बल रहता है।

( ३० ) दोनों मध्यम वाले रागों के अंतरों में बड़ा ही साम्य होता है। परस्पर की भिन्नता आरोह में स्पष्ट दिखाई जा सकती है।

( ३१ ) उत्तर रागों का राग स्वरूप अवरोह में और पूर्व रागों का राग स्वरूप आरोह में स्पष्ट रूप से दिखाई पड़ता है।

( ३२ ) 'नि सा रे ग' स्वर समुदाय तत्काल संधिप्रकाशत्व दिखाता है।

(३३) सायंगेय रागों में तार षड्ज की प्रबलता दुःसह होती है। प्रातर्गेय रागों में इसी स्वर की प्रबलता अतिशय रंजक होती है।

(३४) दोपहर बारह बजे के उपरांत क्रमशः सा, म, और प स्वरों की प्रबलता बढ़ती जाती है। यही बात मध्य रात्रि बीत जाने पर फिर से दिखाई पड़ती है। अपराह्न काल के रागों के आरोह में रे और ध स्वर दुर्बल अथवा वर्ज्य हो जाते हैं। ठीक दोपहर को ऋषभ और निषाद स्वर बहुत जोरदार हो जाते हैं।

(३५) पूर्व रागों में जो महत्व सा और प का होता है वही उत्तर रागों में प और सा का होता है। पूर्व रागों की पूर्व चतुःस्वरी का कार्य उत्तर रागों में उत्तर चतुःस्वरी की ओर जा पहुंचता है।

(३६) जिस राग का विस्तार मन्द्र सप्तक में अच्छा विस्तृत दिखाई देता है उसकी प्रकृति गंभीर होती है। क्षुद्र गीतों के रागों में मन्द्र स्थान का बहुत कार्य नहीं होता।

(३७) रागों में 'ध' और 'प' स्वर प्रबल होने पर प्रातःकाल की छाया पड़ने लगती है। ये स्वर उत्तरांग प्रधान रागों में अतिशय विचित्रता उत्पादक होते हैं। इनका महत्व कम करने के लिये पूर्वाङ्ग के गांधार से उनका योग अथवा संगति की जाती है।

(३८) कोमल धैवत और तीव्र गांधार वाले रागों में पंचम क्वचित ही वर्ज्य किया जाता है। जहां यह वर्ज्य किया जाता है, वहां इसकी पूर्ति दोनों मध्यम लेकर की जाती है।

(३९) कोमल निषाद राग वाले रागों के आरोह में अनेक बार तीव्र निषाद का प्रयोग किया जाता है। प्रायः यह प्रयोग काफी और खमाज थाट के रागों में दिखाई पड़ता है।

(४०) तीव्र मध्यम वाले रागों के अन्तरे अनेक समय गांधार से शुरू किये हुए प्राप्त होते हैं।

(४१) अपने सङ्गीत में अनेक बार रागों की परख स्वर संगति पर से होती है। स्वर संगति से सूक्ष्म प्रमाण से स्वर स्थान अपने आप आगे पीछे हो जाते हैं।

इस पुस्तक में आगे दिये हुए गीतों के आरम्भ में जो राग वर्णन दिये गये हैं, उनमें स्वर, सङ्गीत स्थान, सायंगेयत्व या प्रातर्गेयत्व, संधि-प्रकाशत्व, अंश, परमेल प्रवेशत्व, मन्द्र गायन, गांभीर्य, आदि सभी बातों का उल्लेख यथा स्थान किया गया है। वह भाग विद्यार्थियों के लिये महत्वपूर्ण है, और उन्हें ध्यान में रखना ही चाहिये।

## राग सम्बन्धी ध्यान में रखने योग्य महत्वपूर्ण बातें

प्रत्येक राग सम्बन्धी निम्न लिखित बीस बातें यदि विद्यार्थियों के ध्यान में जम जावें तो उन्हें वह राग अच्छी तरह अवगत हो जायेगा। वे बातें इस प्रकार हैं:—(१) थाट (२) जाति–औड़व षाड़व सम्पूर्ण अथवा मिश्र, जैसे औड़व–षाड़व, औड़व सम्पूर्ण आदि (३) गायन समय (४) अङ्ग प्राधान्य, पूर्वाङ्ग अथवा उत्तरांग (५) वादी स्वर (६) संवादी स्वर (७) सङ्गीत (८) मिश्रण, अर्थात् राग शुद्ध है अथवा एक या अधिक रागों का मिश्रण हुआ है। (९) वर्ज्य स्वर (१०) दुर्बल स्वर (११) वक्रता, है या नहीं (१२) आरोहावरोह (१३)पकड़ (१४) विश्रांति-स्थान (१५) स्थाई का उठाव (१६) साधारण चलन (१७) अन्तरे का उठाव (१८) समानता या भिन्नता अर्थात् उसी थाट से उत्पन्न होने वाले

रागों से वह कितना समान अथवा कितना भिन्न है (१९) ग्रन्थोक्त आधार और (२०) प्रचलित रूप तथा आधार। इस सभी संग्रह का एक कोष्ठक तैयार कर प्रत्येक राग सम्बन्धी जानकारी विद्यार्थियों को भरकर रख लेना चाहिये।

## हिन्दुस्थानी सङ्गीत पद्धति की थाट संख्या

हिन्दुस्तानी सङ्गीत पद्धति में प्रचलित सवा सौ डेढ़ सौ रागों को दस-जनक मेलों में विभाजित किया है। इस मेल वर्गीकरण में आने वाले प्रत्येक रागों का अत्यन्त सूक्ष्म निरीक्षण 'हिन्दुस्तानी सङ्गीत पद्धति' ग्रंथ में किया गया है; और संक्षिप्त वर्णन क्रमिक पुस्तक मालिका में चीजों के पहिले दिया गया है। इस पद्धति के नियमों की दृष्टि से थाटों की संख्या दस, पूर्ण और पर्याप्त होती है। यदि कोई चाहे तो वह इससे अधिक क्रम संख्या मान सकता है। इस पद्धति में दस थाटों के तीन समुदाय उनके स्वरों पर से किये हैं। पहिले समुदाय में रे ध और ग स्वर शुद्ध प्रयुक्त होने वाले थाटों का समावेश किया है, ये थाट कल्याण बिलावल और खमाज हैं। दूसरे समुदाय में रे कोमल और शुद्ध ग, नि वाले राग आते हैं, ये भैरव पूर्वी और मारवा थाट हैं। तीसरे समुदाय में ग और नि कोमल वाले थाट, अर्थात् काफी, आसावरी, भैरवी, और तोड़ी थाट आते हैं। इस वर्गीकरण में रागों का समय भी स्थूल रूप से एक दम ध्यान में आ जाता है। दक्षिण की ओर पं० व्यंकटमखी ने बारह स्वरों से ७२ थाट गणित से सिद्ध किये हैं, यह विषय इस मालिका के तीसरे भाग में विस्तार पूर्वक दिया ही जा चुका है। एक समय, मुख्य छः राग उनकी छत्तीस रागिनी और उनके पुत्र आदि व्यवस्था प्रचलित थी। वे छः राग ये थे (१) भैरव (२) मालकोंस (३) हिंडोल (४) दीपक (५) श्री और (६) मेघ। मतांतर में ये छः नाम भी भिन्न मिलते हैं, परन्तु आजकल रागरागिनी के रूपों में बहुत अधिक परिवर्तन हो जाने से यह व्यवस्था नष्ट सी हो गई है। उस समय के राग नाम और जन्य-

जनक व्यवस्था आज के सङ्गीत से नहीं मिल सकती और ज्ञान जिस सुलभ रीति से प्राप्त हो, समाज को वही रीति अधिक पसन्द आती है, अतः उस रागिनीकी व्यवस्था की अपेक्षा थाट रचना अधिक श्रेष्ठ है ।

## रागों का सायंप्रातर्गेयत्व

अपने रागों में षड़ज स्वर कहीं भी वर्ज्य नहीं होता । राग के मुख्य अंग को बदलने वाले स्वर, अथवा अपनी राग पद्धति के मार्ग दर्शक स्वर रे, ग, ध, और नि हैं । शुद्ध म और पंचम स्वर को वादी बनाने पर भी राग स्वरूप में स्पष्ट भेद हो सकता है, तो भी प्रमुख वैचित्र्य रे, ग, ध और नि स्वरों को ही प्राप्त होता है । प्रत्येक राग में मध्य षड़ज बड़ी मात्रा में रहता है । तार षड़ज इस प्रकार नहीं आता । यदि किसी राग में जहां–तहां तार षड़ज चमकने लगे तो उसमें प्रातर्गेयत्व की छाया आने लगती है । सायंगेय रागों में तार षड़ज की प्रबलता दुःसह होती है । सायंकाल के समय राग वैचित्र्य रे, ग, और प स्वरों पर निर्भर होता है । इन प्रत्येक स्वरों पर समाप्त होने वाली तानें बहुत ही रंजक होती हैं । 'ग–प' और प–ग स्वरों के उच्चार द्वारा भी प्रातर्गेयत्व और सायंगेयत्व दिखाया जा सकता है । आरोह में यथा स्थान ऋषभ लेते रहने पर प्रातःकाल का रंग दूर होता जावेगा ।

धैवत और पंचम बढ़ जाने पर राग गंभीर होकर प्रातःकालीन दिखाई देने लगता है । ऋषभ, गांधार प्रबल होने पर इसका उलटा परिणाम हो जाता है । मध्यम, निषाद, कम होने पर गांभीर्य आ जाता है और सायंगेयत्व कम होता जाता है । सायंगेय रागों में पूर्वाङ्ग प्रबल होता है, और प्रातर्गेय रागों में उत्तरांग प्रबल होता है ।

जो अंग प्रबल होता है, अधिकतर राग का वादी स्वर उसमें ही होता है । एक से आरोह अवरोह होने पर भी अंग की प्रबलता से राग भिन्न हो जाता है । उदाहरणार्थ देशकार और भूप को लो । दोनों में 'सा, रे, ग, प, ध. सां'—स्वर लगते हैं, परन्तु देशकार में उत्तरांग प्रबल है और इसका वादी स्वर धैवत है । भूप में पूर्वाङ्ग प्रबल है और इसका वादी स्वर गांधार है । इस कारण दोनों की प्रकृति में बहुत कुछ अन्तर

हो जाता है। इसी तरह तीव्र मध्यम भी सायंगेयत्व प्रगट करता है। शाम के अन्तिम प्रहर में तार षड्ज समस्त गायन का प्राण स्वर हो जाता है। गायक की आवाज अच्छी चमकती है तथा षड्ज मध्यम और पंचम स्वरों को अद्भुत महत्व मिल जाता है। गायक आते-जाते तार षड्ज पर मुकाम करता है। फिर जैसे-जैसे प्रातःकाल निकट आता है वैसे-वैसे उत्तरांग के अन्य स्वर भी अपना वैचित्र्य प्रदर्शित करने लगते हैं, और फिर विश्रान्ति स्थान पंचम स्वर हो जाता। हमारे गायक तीव्र निषाद और तीव्र मध्यम को स्वतन्त्र स्वर नहीं मानते। क्वचित गीत इन स्वरों के खुले प्रयोग पर आधारित पाये जा सकते हैं। ये दोनों स्वर सदैव गायक को आगे अथवा पीछे थकाने का प्रयत्न करते हैं। उत्तर रागों में उत्तरांग की प्रधानता होने के कारण श्रोताओं का लक्ष्य अपने आप 'सां, नि, ध, प, म,' स्वरों की ओर चला जाता है। इन रागों की सारी खूबी आरोह में होती है। उत्तर रागों में उत्तरांग का ही कोई स्वर वादी होता है। प्रातःकालीन रागों में 'सां, म, प, और ध,' में से कोई एक स्वर वादी होता है। प्रातःकाल पंचम एक आत्मीयता पूर्ण विश्रान्ति-स्थान होता है। पूर्वाङ्ग रागों में षड्ज विश्रान्ति स्थान होता है, प्रातर्गेय रागों में क्वचित ही पंचम वर्ज्य होता है। 'ध-प' अथवा 'धु-प' स्वर लम्बे रूप से उच्चारण करने पर तत्काल प्रातःकाल का संकेत हो जाता है। रात्रि के अन्तिम प्रहर में दोनों मध्यम वाले राग भी गाये जाते हैं, परन्तु उनमें तीव्र मध्यम अधिक नहीं होता।

सायंकाल गाये जाने वाले रागों में तीव्र मध्यम पर ही सम्पूर्ण राग वैचित्र्य निर्भर रहता है। एक ही थाट से सायंगेय और प्रातर्गेय दोनों प्रकार के राग स्वरूप निकल सकते हैं। प्रातर्गेय राग अवरोह में अधिक स्पष्ट और शोभनीय हो जाते हैं। केवल मध्यम बदल जाने से अन्य स्वर वे ही रहने पर भी गायन काल बदल जाता है। प्रातःकालीन भैरव का केवल मध्यम तीव्र करने से सायंकालीन जवाब पूर्वी तैयार हो जाता है। इसी प्रकार बिलावल और कल्याण में होता है। सा, म और प स्वर चाहे जिस काल के रागों के वादी हो सकते हैं। जिस राग में गांधार और निषाद कोमल होते हैं—प्रायः उसमें तीव्र मध्यम का प्रयोग नहीं किया जाता।

## सन्धिप्रकाश राग

सन्धिप्रकाश रागों में अधिकांशतः कोमल रे और ध तथा तीव्र ग और नि दिखाई देते हैं। तीव्र मध्यम वाले सायंगेय और कोमल मध्यम वाले प्रातर्गेय सन्धिप्रकाश राग करुण और शान्तरस के योग्य हैं और इस कारण इनमें गांभीर्य भी अधिक होता है। सन्धिप्रकाश रागों की प्रकृति क्षुद्र नहीं होती। ग्रंथों में इस सम्बन्ध में इस प्रकार का कथन मिलता है:—

संधिप्रकाशरागाणां मृदुता रिधयोस्ततः।
मेलमेनं समारभ्य तीव्रत्वे परिवर्तिता॥
परिवर्तनमप्येतन्नूनं संतोषकारणम्।
भिन्नरससमास्मादान्मनोहर्षं प्रपद्यते॥

तृतीय प्रहर के रागों का एक चिन्ह रे और ध स्वरों का दुर्बल होना है। सन्धिप्रकाश शुरू होने के पूर्व के रागों में रे और ध स्वर दुर्बल अथवा वर्ज्य होते हैं, इस नियम का उदाहरण 'धानी' 'धनाश्री' भीमपलासी, मुलतानी, मालवश्री आदि हैं। दोपहर के ढल जाने पर जैसे दिन भर से चलते रहने वाले रे और ध स्वर धीरे-धीरे स्वाभाविक रूप से थकने ( दुर्बल होने ) लगते हैं। ऐसे रागों को "सन्धि-प्रकाश-मेल-प्रवेशक" राग कहा जाता है।

उदाहरण के लिये 'मुलतानी' को लें। इस राग के पश्चात् पूर्वी थाट के राग आते हैं, परन्तु उनकी अधिकांश तैयारी मुलतानी में पहिले ही हो जाती है। इसमें गांधार को छोड़कर शेष सभी स्वर पूर्वी के आ ही जाते हैं। केवल एक गांधार कोमल का तीव्र किया कि पूर्वी थाट सिद्ध हुआ। अपनी राग पद्धति का सम्पूर्ण रहस्य रे ध, रे ध और ग नि के तीन जोड़ों में निहित है। प्रभात से संध्या तक और संध्या से प्रभात तक जो बारह-बारह घण्टों के दो विभाग होते हैं, उन प्रत्येक के तीन उप विभाग करने पर पूर्व तृतीयांश में कोमल रे ध के राग, मध्य तृतीयांश में शुद्ध रे ध ( और शुद्ध ग नि ) के राग, और अंत्य तृतीयांश में कोमल ग नि के रागों का समावेश होता है। यह बड़ी कौतूहलप्रद और सकारण व्यवस्था है। कोमल रे, ध की प्रकृति गांभीर्य उत्पादक है। प्रातःकालीन सन्धिप्रकाश में कोमल रे, ध स्वरों के रागों का आरम्भ कर धीरे-धीरे रे ध स्वर में तीव्रत्व लगाकर दो प्रहर के बाद कोमल ग, नि

के राग आरम्भ होते हैं और फिर सायंकालीन सन्धिप्रकाश से आगे प्रभातकाल तक वही क्रम रखा जाता है। यह अलग कहने की आवश्यकता नहीं है कि यह व्यवस्था तत्तत् समय की सहज मनोवृत्ति और उससे उत्पन्न रसों की पोषक है। सभी सन्धिप्रकाश राग सूर्यास्त काल अथवा सूर्योदय के प्रहर में गाये जाते हैं। इन रागों के गाने के उपरान्त दिन और रात्रि के प्रथम प्रहर में रिषभ, गांधार और धैवत तीव्र लगने वाले राग गाये जाते हैं; और इनके बाद फिर तृतीय वर्ग के राग–कोमल गांधार निषाद वाले मध्य रात्रि और मध्याह्नकाल में आ जाते हैं। मध्यम स्वर दिन और रात्रि के निश्चय के लिये उपयोगी होता है। यदि हम एक काल्पनिक रेखा बनावें और उसके ऊपरी ओर निचली बाजू में राग समुदाय लिखना चाहें तो एक सिरे पर प्रथम सायंगेय–संधिप्रकाश राग, फिर रेखा की ऊपरी बाजू में क्रमशः प्रथम रात्रिगेय रे, ग, ध स्वर तीव्र वाले राग, फिर कोमल निषाद गांधार वाले राग लिखे जायेंगे। इसके बाद दूसरे सिरे पर प्रातर्गेय–सन्धिप्रकाश राग लिखे जायेंगे। वहां से विपरीत क्रम से रेखा की दूसरी बाजू में प्रथम प्रातर्गेय रे, ग, ध स्वर तीव्र वाले राग और फिर ग और नि स्वर कोमल ग्रहण करने वाले राग, लिखना पड़ेगा। इसके बाद फिर सायंगेय सन्धिप्रकाश राग लिखा हुआ आ ही जावेगा। इस प्रकार एक मजेदार राग–मण्डल बन जाता है।

## सायंगेय और प्रातर्गेय रागों का सम्बन्ध

ऊपर के वर्णन से राग रचना पर विचार करने से ज्ञात होगा कि अनेक सायंगेय रागों का जवाब प्रातर्गेय रागों में मिलता है। उदाहरणार्थ प्रातर्गेय वसन्त का जवाब सायंगेय 'मालीगौरा' है। इसी तरह सोहनी और पूरिया, मारवा और पञ्चम, बिलावल और कल्याण, भैरव और पूर्वी, कालिंगड़ा और परज आदि जोड़ियां हैं। इसी प्रकार रात्रि कालीन तीव्र रे, ध वाले थाटों से उत्पन्न होने वाले अनेक रागों का सम्बन्ध भिन्न–भिन्न बिलावलों से मार्मिक लोग सहज में ही लगा सकते हैं। सायंकाल के लगभग पच्चीस रागों को अङ्ग भेद और वादी भेद से उषाकालीन और प्रातःकालीन बनाया जा सकता है। इस कार्य में अनेक पुराने रूप काम में आयेंगे, किन्हीं के नियम बिलकुल बदल जायेंगे और कुछ बिलकुल नवीन प्रकार भी प्रचार में प्राप्त होंगे। यह विभाग भावी–सङ्गीत का है।

## कल्पद्रुम-रचयिता की हिन्दुस्थानी रागों की समय-रचना

हिन्दुस्थानी सङ्गीत पद्धति के रागों के समय की एक रचना करने का प्रयत्न 'कल्पद्रुम' में किया गया है। ग्रन्थकार ने अपने मत का नाम 'इन्द्रप्रस्थ' बताया है। उसका वर्गीकरण निम्न रूप का है:—*

प्रातसमेमें गाइये भैरव प्रथम सुराग।
ललित भैरवी रामकली खट गुणकली अनुराग ॥
देशकार बीभास पुनी भटियारी भंखार।
वसन्त बाहार पंचम हिंदोल हीलार ॥
वेलावली अलायिका सरपरदा कुकूभ ।
देवगिरी शुकला शुभा प्रहर चढे दिन धूप ॥
लच्छाशाख भुशाख पुनी रामशाख देशाख।
सुहा सुघरई सुही शुभा देवगंधारी भाख ॥
देढ प्रहर दिन चढतही टोडी गुर्जर गान।
देशी आसावरी जौनपुरि टोडि वरारी जान ॥
सारङ्ग सुध विंद्रावनी बडहंसी सामन्त।
लंकदहन लुम लूहरी दो पेहेरे मेवन्त ॥
मेघमल्लारी गौड पुनी गौडगिरी जलधार।
नटमल्लारी सूरपुनी रामदासि मल्लार ॥
मुलतानी अरु धनासिरी भीमपालासी जान।
बरवा धानि अहीरिका तृतिय प्रहरका गान ॥
जंगला मंगल पीलु पुनी सिंधु तिलंग प्रदीप।
दीपक दीपकी काफि पुनी चौथे प्रहर प्रलीप ॥
जैतश्री श्री मालसिरी मालश्री गौराह ।
गौडसारङ्ग अरु मारुवा पूर्वी और पुर्व्याह ॥

---

* यद्यपि इन दोहों में अनेक स्थानों पर मात्रा दोष आदिक अशुद्धियां हैं, फिर भी उद्धरण के रूप में हम उन्हें ज्यों का त्यों दे रहे हैं।

त्रिवणी श्री गौरी बहुरी चेती टंकी मान ।
चौथे प्रहर दिन अन्तमें श्रीटंकी कर गान ।।
प्रथम जाम रजनी समे कल्याणी सुधगान ।
हेम खेम एमन पुनी शाम हमीरिह जान ।।
जेत भूपाली पूरिया कामोदी कर मान ।
प्रहरि रजनि जातें गुनी छायानाट बखान ।।
देढ प्रहर निसके समे नायकि वख्त प्रमान ।
अष्टादश है कानरा कौशिक कान्हर जान ।।
अडाना शहाना शोभना सोहन सोहनी मान ।
केदारा मलुहा पुनी नाटकेदार बखान ।।
बिहंग बिहारी बिहागरा बिहाग पुनी विनोद ।
भरन अरन संकीर्ण अरु शंकरा आमोद ।।
सोरट देस सौराष्ट्रिका सिंदूरा सावेरि ।
परज खंबावति सुखावति कलिंगरा आभेरी ।।
मालकोश और कौशिकी कुसुमकारा कर्णाटि ।
ललित कलिंग लिलावती अरुणोदयमें बांटि ।।
सोले सहस्र और आठशो रागरागनी जान ।
वृन्दावन हरि रासमें गोपिन किये है गान ।।
देश देश के भेद में भिन्न भिन्न है नाम ।
मारग ब्रह्मादिक कहे देशी दस हूँ धाम ।।

इसमें अधिकांश राग अपनी हिन्दुस्तानी पद्धति के ही हैं, इतना ही नहीं, परन्तु उनका गान-समय भी, अपने गायकों के लिये स्वीकारात्मक है ।

## रागों की रंजकता कैसे बढ़ाई जावे

गायक का महत्व, नियमों की शुद्धता के साथ रागों की रंजकता संभालने से बढ़ जाता है । कुछ लोगों की ऐसी कुछ मूर्खता पूर्ण समझ

है कि रागों के नियम बन्धन से गायन की रंजकता बिगड़ जाती है। प्रथम यह देखना चाहिये कि अपने राग के नियम कहां आते हैं और उतना ही टुकड़ा प्रथम हाथ में लेना चाहिये। इस स्वर भाग को सैकड़ों बार गाया जावे। प्रथम विलम्बित लय से गाकर फिर बाद में बिलकुल द्रुतलय में गाते जाना चाहिये। इस तरह करने पर देखना चाहिये कि गला कहां रुकता है, वह कौनसे 'कण' अपने आप शोधकर ले लेता है, यह नोट कर लेना चाहिये। यह भी देखते जाना चाहिये कि किस जगह कौनसा राग निकट आ जाता है और उसे अलग करने के लिये क्या करना पड़ता है। यदि राग के समस्त भाग इस तरह देख लिये जावें तो रियाज़ से तैयार करना बिलकुल सरल हो जाता है और आवश्यकता होने पर यथा स्थान अपने आप सूझ होने लगती है। गायक को अपने हृदय में यह बात सदैव अंकित करते जाना चाहिये कि अपने राग का श्रोताओं पर सदैव कैसा परिणाम होता है। इसके अनुसार राग-विस्तार करने से राग की रंजकता अधिक हो जाती है।

## राग विस्तार कैसा किया जावे

जिस राग का वादी स्वर पूर्वाङ्ग में हो, उसका प्रारम्भ उसी स्वर से करना अच्छा है। यदि वादी स्वर षड्ज से काफी दूर हो तो कुछ भिन्न योजना करनी पड़ती है। ऐसी जगह सम्वादी स्वर से प्रारम्भ करना सम्भव हो, तो देखना चाहिये। आरम्भ में बड़ी लम्बी तानें लेने की उलझन में न पड़ा जावे। आरम्भ में बिल्कुल छोटी-छोटी तानें लेकर षड्ज में मिलना चाहिये। ऐसा करने पर जहां निषाद वर्ज्य न हो वहां इसे भी लेकर तान पूरी करना चाहिये। इसके बाद एक नवीन स्वर जोड़ा जावे और तान पूरी की जावे। आरम्भ में वादी से आगे न जाना चाहिये। फिर धीरे-धीरे मन्द्र स्थान की ओर बढ़कर छोटे-छोटे टुकड़े बनाये जावें और बार-बार षड्ज से जाकर मिला जावे। ऐसा करते हुए वर्ज्यावर्ज्य नियम, राग की प्रकृति मंद्र गति या मध्य गति आदि बातों का विचार कर बढ़त की जावे। प्रत्येक राग में ठहराये हुए विश्रान्ति स्थान होते हैं। यदि ये ज्ञात हों तो राग-विस्तार करने में बड़ी मदद मिलती है। प्रत्येक तान में कुछ न कुछ स्वरों की उलट-पलट करते रहना चाहिये। मध्य-सप्तक की तानों का जोड़ मन्द्र सप्तक की तानों से से कर देने पर विस्तार क्षेत्र पर्याप्त रूप से बढ़ जावेगा। राग का शुद्ध

स्वरूप और उसकी वक्रताएँ सृष्टि के सम्मुख रखकर तदनुसार राग विस्तार करना चाहिये। गायक लोगों की प्रत्येक 'तान' ताल में बैठाई हुई नहीं होती। तानबाजी करते समय ताल की ओर विशेष लक्ष्य रखने की आवश्यकता नहीं होती, सिर्फ तानों से फिर स्थाई में मिलते समय खूबी से दोनों को उचित स्थान पर मिला देना पर्याप्त है। जहां स्थाई का आरम्भ पूर्वाङ्ग में हो वहां अन्तरा उसी अङ्ग में जाकर मिला देना अच्छा होता है और जहां उत्तराङ्ग में हो, वहां पञ्चम पर न्यास करना अच्छा होता है। अन्तरे के कभी तीन और कभी चार टुकड़े होते हैं। अन्तरे के तीसरे टुकड़े में कुछ गीतों में तार स्थान की ओर जाना पड़ता है और कुछ गीतों में मध्य षड्ज की ओर आना पड़ता है। तीसरे टुकड़े की व्यवस्था कुछ अन्शों में चौथे टुकड़े पर निर्भर रहती है। यदि तीसरा टुकड़ा अवरोहात्मक रूप से नीचे आने वाला हो तो चौथा टुकड़ा ऊपर जाने का होता है और यदि तीसरा ऊपर जाने का हो तो चौथे में नीचे आना पड़ता है। राग विस्तार करते समय पूर्वाङ्ग और उत्तराङ्ग की तानें आरम्भ में अलग-अलग मश्क करली जावें और तैयार होने पर उन्हें परस्पर जोड़ने का अभ्यास किया जावे। उत्तराङ्ग में पूर्वाङ्ग का क्रम ही चलता है। रागों के आलाप में ग्रह, अंश, न्यास, अपन्यास, तार स्थान-सीमा, मन्द्र स्थान-सीमा, स्वरों की अल्पता और प्रबलता आदि बातें दिखाई जानी चाहिये। आलाप करने में प्रथम स्थायी का भाग हाथ में लिया जावे। इसमें जहां तक सम्भव हो तार सप्तक के स्वर नहीं लगाये जावें। स्थायी के आलाप का वास्तविक आनन्द मुख्यतः मन्द्र और मध्यम स्थानों से ही रहता है। तार-स्थान का महत्व मध्य रात्रि के बाद गाये जाने वाले रागों में होता है। यथेच्छ रूप से स्थाई का भाग गाने के बाद तार सप्तक की ओर बढ़ा जावे। तार सप्तक में जाने पर यह नियम नहीं है कि मध्य सप्तक में आया ही नहीं जा सकता। तार स्थान में पञ्चम से आगे न बढ़ा जावे। गायन का आरम्भ करने पर प्रथम मध्य स्थान के षड्ज को अच्छा और देर तक गाना चाहिये। कुशल गायक एक दम अपना गीत गाना आरम्भ नहीं करते। अच्छी तरह षड्ज को साथ लेने पर जिस राग को गाना हो, उसके वादी स्वर को दीर्घ रूप से उच्चारित किया जावे और फिर वहां से षड्ज पर जाकर मिला जावे। यह सावधानी रखी जावे कि उकता देने वाली पुनरुक्ति उत्पन्न न हो। हर बार नवीन स्वर रचना अथवा

तान उत्पन्न की जावे, अर्थात् प्रत्येक तान में कुछ न कुछ नवीन स्वरों का प्रयोग कर अथवा प्रथम स्वरों को उलट–पलट कर गाया जावे। ऐसी तानों को 'कूट तान' कहा जाता है। 'कूट तान' उस तान को कहते हैं, जिससे स्वरों का क्रम वक्र होता है। प्रत्येक राग गाते हुए उसके मुख्य अङ्ग अर्थात् मुख्य पकड़ यानी पहचानने के स्वर, सदैव ध्यान में रखने चाहिये। एक थाट से अनेक राग निकलते हैं। गाते समय वे एक दूसरे से मिल न जावें, इसलिये बीच–बीच में प्रस्तुत राग का मुख्य भाग श्रोताओं के सम्मुख रखते जाना चाहिये। इस तरह राग विस्तार करने का अभ्यास करना चाहिये। कभी तीन स्वरों के, कभी चार स्वरों के, कभी उससे कम या अधिक स्वरों के टुकड़े करने का अभ्यास कर लेना चाहिये। राग का प्रभाव श्रोताओं के हृदय पर से मिटने न देना चाहिये। तानें धीरे–धीरे बड़ी होती जावें। भिन्न स्वर समुदाय से किये जाने वाले राग विस्तार को ही 'तान' कहा जाता है। आरम्भ में विलम्बित–लय से गाकर फिर गति बढ़ाई जावे। बिलकुल द्रुत–लय ( अति द्रुतलय ) का गायन, यह तृतीय विभाग है। गाने की गति को 'लय' कहा जाता है। शीघ्र–गति को 'द्रुतलय' मध्यम गति को 'मध्यलय' और धीमी गति को 'विलम्बित–लय' कहा जाता है। आलाप के सम्बन्ध में एक जगह ग्रंथ में निम्न सूचना दी गई है, इसे बताकर अगले विषय की ओर बढ़ूंगाः—

मध्य षड्जं समारभ्य मंद्रषड्जावधिक्रमात्।
सम्यगालापनं कृत्वा मध्यषड्जे समापयेत्॥
मंद्र मध्यषड्जमध्ये रागवर्धनमारभेत्।
गत्वातानं तारकान्तं मध्यषड्जे समापयेत्॥

## सम प्राकृतिक रागों में उच्चार का महत्व

किस स्वर पर कितनी देर थमना चाहिये, वहां कौनसी स्वर संगति को सँभालना चाहिये, किस स्वर को किस तरह वक्र करना चाहिये, किन सम प्राकृतिक रागों को कैसे भिन्न रखा जावे, ये सब बातें

नि̱ म नि̱ सा म म सा⁀

महत्वपूर्ण हैं। ध̱, प, ग̱, रेसा; ध, प, मपग, रेसा, प, ग̱, रे सा;

ये टुकड़े कानों में पड़ते ही मार्मिक श्रोताओं के ध्यान में तत्काल आ जाता है कि गायक ने ये टुकड़े भिन्न-भिन्न क्यों लिये हैं। केवल स्वर बोलने से राग भिन्नता होना आवश्यक नहीं है, खूबी उनको योग्य रीति से गाने की है। इस पुस्तक के अन्त में इस भाग में आये हुए रागों के स्वर-विस्तार खास तौर से दिये गये हैं। इनमें स्वल्प विराम चिन्ह से दिखाये हुए विश्रान्ति स्थान अत्यन्त महत्वपूर्ण हैं। ऊपर दिये हुए तीनों स्वर समुदाय आसावरी थाट के हैं, परन्तु उनमें एक आसावरी राग का, एक जौनपुरी का और एक गांधारी का है। यह भेद उनमें बताये हुए विराम स्थान से, आगे या पीछे लगने वाले कणों से, स्वर-वक्रता एवं सरलता से मार्मिक रसिकों के ध्यान में सहज ही आ जाता है। इस प्रकार से गाना कठिन होता है और इन खूबियों को पहचान लेना ही सच्ची गुण ग्राहकता है।

## मंद्र गायन

मन्द्र स्थान में राग विस्तार करते समय मुख्य रूप से एक बात ध्यान में रखनी चाहिये कि जहां तक अपना गला स्पष्ट और मधुर ध्वनि में नीचे जा सकता हो, वहीं तक उतरना चाहिये। अच्छी तरह रियाज़ कर, मन्द्र स्वर प्रथम स्पष्ट सुनाई दिया सके, ऐसी तैयारी करनी चाहिये। जो राग [illegible] सप्तक में अच्छे शोभित होते हैं, प्रायः वे राग तार सप्तक में [illegible] ऊपर नहीं जाते। इसलिये आरम्भ में तंबूरा ऊँचे स्वर में मिला[illegible] से मन्द्र [illegible]न में काफी नीचे उतरना सम्भव हो सकेगा। दरबारी कानड़ा, मियाँ की मल्हार, पूरिया आदि ऐसे ही राग हैं।

## स्वरलिपि और उसके उपयोग की मर्यादा

'नोटेशन' ( स्वरलिपि ) यदि स्वर, ताल और मात्रा के साथ चीज़ें या सरगम उनके कण स्वरों के साथ लिखा हुआ हो तो अवश्य ही उपयोगी सिद्ध हो सकता है। अमुक राग अमुक काल में किस तरह गाया जाता था इसका बोध अगली पीढ़ी को कराने के लिये नोटेशन जैसा अन्य साधन नहीं है। सर्वाङ्ग पूर्ण ( जैसा मूल गायक गाता है वैसा हूबहू लिखने योग्य ) स्वरलिपि अभी तक कहीं भी उत्पन्न नहीं हुई, और वैसी पद्धति उत्पन्न होना शक्य भी नहीं है। मूल गायकी के स्वर

लगाने की शैली, बोल उच्चार की सफाई, प्रत्येक दो स्वरों में एक प्रकार का गुप्त बन्धन, भिन्न-भिन्न जगह गीत के धर्मानुरूप अथवा सङ्गीत की वाक्य पूर्ति के लिये की जाने वाली छोटी बड़ी विश्रान्ति, अर्थ के अनुरूप ध्वनि को मृदु और प्रचण्ड करने की शैली आदि-आदि सभी बातें निर्जीव स्वरलिपि में उतार सकना अशक्य है। भाषा में भी वक्ता की भाषण पद्धति का हूबहू लेखन लिपि द्वारा नहीं हो सकता, तो भी वक्ता के आंतरिक लेखन द्वारा पाठक को पूर्ण रूप से बोध हो जाता है; इसी प्रकार सङ्गीत की स्वरलिपि है। तो भी इसमें सन्देह नहीं है कि नोटेशन के प्रयोग से व्याकरण दृष्टि से यथा शक्ति और यथामति प्रत्येक व्यक्ति गा सकता है। स्वरलिपि पद्धति का मजाक उड़ाने वाले लोग केवल अपनी हठवादिता का प्रदर्शन करते हैं। वे लोग भाषा की लिपि का मजाक नहीं उड़ाते। बड़ी कक्षाओं को शिक्षा देने के लिये गायन की पुस्तकों के सिवाय अन्य मार्ग ही नहीं है। स्वरलिपि का मजाक उड़ाने वाले अधिकांश ऐसे ही लोग हैं, जिन्हें पढ़ना नहीं आता। कोई भी समझदार मनुष्य यह नहीं कहेगा कि यदि स्वरलिपि द्वारा बिना दोष के गायन का चित्र नहीं उठ सके, तो यह लिपि सम्पूर्ण नहीं है और यह बिलकुल नहीं होना चाहिए। सङ्गीत के लिये भी लेखन पद्धति की आवश्यकता है। समस्त देश में एक ही लिपि होने पर कार्य अच्छी तरह हो सकता है, इस सिद्धान्त को जानकर पाश्चात्य विद्वानों ने स्वर लेखन पद्धति स्वीकार की है। देश में प्रचलित लिपियों में से एक भी लिपि विशुद्ध 'स्वदेशी' नहीं है! चाहे जो चार पाँच पद्धतियां का मिश्रण कर अपनी नवीन पद्धति बताकर स्थापना करने लगता है! कोई यूरोपियन 'स्टाफ' के चिन्ह नाद स्थान दिखाने के लिये ग्रहण करता है। कोई यूरोपियन 'बार' चिन्ह ग्रहण करता है, कोई पाश्चात्यों के पुनरावर्तन चिन्ह स्वीकार करता है। यूरोपियन लिपि में मुरकी, गिटकरी, जमजमा, घसीट, मींड आदि बातें नहीं हैं। स्वरलिपि का क्षेत्र बिलकुल मर्यादित होता है। चीज की रूपरेखा स्पष्ट और शुद्ध रूप से व्यक्त कर देने पर स्वरलिपि का कार्य समाप्त हो जाता है। स्वरलिपि ध्येय नहीं, परन्तु उसकी प्राप्ति का एक सरल साधन है। यह सदैव ध्यान में रखना चाहिए कि इस साधन का क्लिष्ट होना निरुपयोगी होगा। यह तो जितना सरल, स्वाभाविक और सहज हो, उतना ही अधिक सर्वमान्य होगा। यदि नोटेशन क्लिष्ट हो तो

प्रयोक्ता की दशा किसी ऐसे व्यक्ति जैसी होगी, जो उस राज-भवन में राजा के दर्शन के लिये जारहा है, जिसमें जगह-जगह सशस्त्र सैनिकों का पहरा है। ऐसी स्वरलिपि के गुहा गर्तों और शिखरों को प्राण रक्षा करते हुए पार कर लेने पर ध्येय तक पहुँचना सम्भव है। अनेक तो मार्ग में ही वापिस लौट आने वाले दिखाई देने लगेंगे। वक्रताएँ, उच्चार, चलन आदि बातें प्रत्यक्ष गान सुनकर परम्परा से ही प्राप्त करनी चाहिये। जिस प्रकार शरीर को आभूषणों से सुसज्जित किया जाता है, वैसे ही इन बातों को समझना चाहिये। स्वरलिपि से चीज का साधारण स्वरूप और स्वभाव स्पष्ट रूप से निश्चित कर दिया जाता है, इसे सजाने के लिये अलंकार आदि गुरू परम्परा से कानों से सुनकर ही सीखना चाहिये। हिन्दुस्थानी-सङ्गीत-पद्धति की क्रमिक पुस्तक मालिका में प्रयुक्त किया हुआ नोटेशन प्रायः प्राचीन ग्रन्थों की स्वर-लेखन-पद्धति के अनुसार ही है। रत्नाकर के स्वर-लिपि चिन्ह वीणा वादन के अनुरूप हैं, क्योंकि मन्द्र स्वर निकालने के लिये वीणा पर मेरु की ओर ऊपर हाथ ले जाना पड़ता है और तार स्वर के लिये घोड़ी की ओर नीचे हाथ ले जाना पड़ता है। इसलिये रत्नाकर में मन्द्र स्थानों को ऊपर बिन्दु देकर दिखाया गया है। इस पद्धति को वेदों के उदात्त, अनुदात्त स्वर चिन्हों का भ[illegible] आधार प्राप्त है। अपनी पद्धति में मन्द्र स्थान स्वरों के नीचे बिन्दु लगाकर दिखाये जाते हैं, क्योंकि मन्द्र स्थान में आवाज़ नीचे उतरती है और तार स्थान में ऊपर चढ़ती है।

## अन्तर मार्ग

अपनी पद्धति का एक नियम "वादि भेदेराग भेद:" है। इस भेद के साधन के हेतु दो समान थाटों के रागों के अन्तर मार्ग भिन्न रखे जाना आवश्यक हो जाता है। 'अन्तर मार्ग' नाम प्राचीन है। इसका अर्थ "राग का चलन" होता है। राग के चलन में हम छोटे-छोटे स्वर विन्यासों की रचना करते हैं। वैचित्र्य के लिये हमें ऐसा करना पड़ता है। प्राचीनकाल में ग्रह, न्यास का नियम बहुत कड़ा था। ये ( ग्रह, न्यास स्वर ) अपनी-अपनी जगह प्रबन्ध में आना आवश्यक थे। परन्तु प्राकृत-सङ्गीत में इन नियमों की शिथिलता हो जाने से अन्तर मार्ग के लिये अब न्यास अपन्यास का बन्धन नियत नहीं है। राग विस्तार करने के समय रागों के विशेष लक्षणों और वादी संवाद

स्वरों के अनुरूप भिन्न-भिन्न स्वर-संगति, भिन्न-भिन्न स्वरों के जोड़ने की क्रिया को ही अब 'अन्तर मार्ग' कहा जायेगा।

अपने गायक 'स्थाय' को 'विश्रांति स्थान' अथवा 'मुकाम' कहते हैं। भिन्न-भिन्न तानें इस स्वर पर आकर समाप्त होने से यह स्वर विश्रान्ति लेने योग्य हो जाता है। गाते समय गायक एक ही राग में भिन्न-भिन्न स्वरों को अपनी तानों के अन्त में लेकर श्रोता को वादी स्वर जैसा आभास करा देते हैं और फिर नियत काल में नियत वादी स्वर को आगे लाकर राग हानि नहीं होने देते। इस प्रकार आगे लाये हुए स्वर को कुछ देर के लिये वादी मानकर उसके अगले पिछले चार-चार स्वर लेकर, फिर मन्द्र स्थान में कुछ तानें लेकर पुनः अपनी तानें मध्य षड्ज पर लाकर पूर्ण करने लगते हैं। इस रीति से अनेक तानें उत्पन्न हो जाती हैं और श्रोताओं को उकताहट उत्पन्न नहीं होती।

## आदत, जिगर, हिसाब

मुसलिम गायकों के मुँह से उपरोक्त शब्द कहीं-कहीं सुनाई पड़ जाते हैं। उन्हें सुनकर यह कौतूहल होना स्वाभाविक है कि इनका क्या अर्थ है? 'आदत' का अर्थ है अच्छी तरह रियाज़ कर अच्छी-अच्छी तानें लेने की सामर्थ्य। 'जिगर' का अर्थ गीत और गाने का अङ्ग, स्वभाव, और 'हिसाब' का अर्थ राग और ताल के शास्त्रीय-नियम होता है।

## गीत रचना

कोई भी चीज (गीत) हो, उसमें सङ्गीत के अनेक तत्व सुव्यवस्थित रीति से गुंधे होते हैं। चाहे जिस तरह के राग में आने वाले स्वरों को चाहे जहां जोड़ देना सङ्गीत नहीं होता। प्रत्येक राग में गीत रचना करते समय निम्न बातों की ओर ध्यान देना चाहिये—(१) राग का स्थूल स्वरूप, (२) कौन-कौन से अङ्ग कहां-कहां रखे जावें, (३) कौन सी स्वर-सङ्गति, (४) मुक्त स्वर कौन से और कहां रखे जावें, (५) अमुक स्वर से गीत शुरू होने पर एक कल्पना पूरी होने के लिये कितने स्वर वाक्य आवश्यक होंगे, (६) कौनसा विश्रान्ति स्थान, (७) किस वाक्य में कौन से स्वर आने चाहिये, (८) कौनसा वाक्य कितना दीर्घ रखना होगा

( ६ ) चीज के शब्दों का उस वाक्य से कैसा सम्बन्ध रखा जावे, ( १० ) तालके किस ठेके पर कौनसा भाग लाया जावे, (११) इत्यादि। कक्षाओं में इस विषय की शिक्षा देते समय विद्यार्थियों को वाक्यों का प्रथक्करण कर समझाना चाहिये। गीत के मध्य भाग में जहां षड्ज पर कुछ वाक्य आकर समाविष्ट होते हैं, वह स्थान दिखाना चाहिए; और नवीन वाक्य आरम्भ होकर गीत के अन्तिम भाग का सम्बन्ध पुनः आरंभिक भाग से कैसा मिलाया गया है, यह भी दिखाना चाहिये। यह भी समझा देना चाहिये कि अन्तरा कैसे शुरू होता है और उसके इस प्रकार शुरू करने का क्या कारण है।

---

# कल्याण थाट के राग ( ५ )

चंद्रकान्त

सावनी कल्याण

जैतकल्याण

श्यामकल्याण

मालश्री

---

# राग चंद्रकान्त.

गरी सनी धनी धपौ सगौ रिगौ धमौ गपौ ।
रिसौ रात्र्यां भवेत् चन्द्रकान्तो गांशोऽग्रयामके ॥

अभिनवरागमंजर्याम् ।

जब ईमन् के मेलमें चढ़त न मध्यम होइ ।
गनि वादी संवादितें चंद्रकांत है सोइ ॥

रागचन्द्रिकासार ।

राग चन्द्रकान्त कल्याण थाट से उत्पन्न होता है। इसके आरोह में मध्यम स्वर वर्ज्य होता है। जाति षाड़व-सम्पूर्ण है। वादी स्वर गांधार और सम्वादी निषाद माना जाता है। गायन का समय, रात्रि का प्रथम प्रहर है। पूर्वाङ्ग वादी राग होने के कारण राग का वैचित्र्य पूर्वाङ्ग में होता है। इसका विस्तार प्रायः मन्द्र और मध्य सप्तकों में ही होता है। किंचित् रूप से यह राग शुद्ध कल्याण जैसा दिखाई पड़ता है, किन्तु शुद्ध कल्याण के आरोह में म, और नि, दोनों स्वर वर्ज्य होने से भेद स्पष्ट हो जाता है। इस राग के निकट आ पहुँचने वाले अन्य राग भूप, और जैतकल्याण हैं; परन्तु इन दोनों रागों में म और नि स्वर बिलकुल वर्ज्य होते हैं, इसके सिवाय जैतकल्याण राग का वादी स्वर पंचम है। सारांश में, यह कहने की आवश्यकता नहीं है कि ऊपर बताये हुए तीनों रागों से 'चन्द्रकान्त' स्वतन्त्र राग है।

### उठाव.

ग, रे, सा, निध, निधप, सा, ग, रेग, धमग, प, रे, सा.

### चलन.

गरेसा, निधप, धप, सा, सारेगरेसा; रेरेसा; निरेग, रेग, रेरे,

गपरेग, मंग, पमंग, रेगरेसा; निरेग, रेसा, रेरेसा,

निधनिधप, पधनिरे, गरे, धमंगप, रे, नि, रेगरेसा ।

## चन्द्रकांत—त्रिताल

### स्थायी.

| | | | |
|---|---|---|---|
| सा – निध नि | – ध प प | नि रे ग रे | सा – सा – |
| चं ऽ द्र कां | ऽ त स खि | अ ति म न | भा ऽ यो ऽ |
| ३ | × | २ | ० |
| सा – ग – | ग – मं ग | नि नि मं गप | रे – नि रेग |
| क ऽ न्या ऽ | णी ऽ अं ग | वि म ल र | चा ऽ यो ऽऽ। |
| ३ | × | २ | ० |

### अन्तरा.

| | | | |
|---|---|---|---|
| ग – प धप | सां – सां सां | नि रें गं रें | सां नि ध प |
| वा ऽ दि गं | धा ऽ र व | र ज सु र | म ऽ ध्य म |
| ३ | × | २ | ० |
| प – प – | मं मं ग रे | नि नि मं गप | रे – नि रेग |
| आ ऽ रो ऽ | ह न में ऽ | च तु र दि | खा ऽ यो ऽऽ। |
| ३ | × | २ | ० |

## चंद्रकांत—त्रिताल ( विलम्बित )

### स्थायी.

| | | | |
|---|---|---|---|
| सारे गग सा(सा) – निध | ध ध मं नि नि ध पधप | मं प निध सा ,रे | ग रे सा – |
| प्याऽ रेऽ ऽ तोरी | छ बि ऽ मोऽरे | हि याऽ में ऽब | स त है ऽ |
| ३ | × | २ | ० |
| नि सा – ग ,रे | ध ग – मं ग | ग ध ध – मं गप | ग रे रे नि रे सा |
| रै ऽ न ,दि | ना ऽ वा को | मो ऽ हे लऽ | गो ध्या ऽ न। |
| ३ | × | २ | ० |

## अन्तरा.

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| प | | | | | | | | नि | | | | | | | |
| ग | – | प | सांध | सां | – | सां | सां | सां | रेंनि | गं | रें | सां | निध | निध | प |
| बे | ऽ | गि | मिऽ | लो | ऽ | अ | ब | र | होऽ | ऽ | न | जा | ऽऽ | वऽ | त |
| ३ | | | | × | | | | २ | | | | ० | | | |
| प | | | | | | ध | | प | | | प | ग | | | |
| ग | ग | प | प | ध | नि | पध | प | ग | ध | प | गप | रे | नि़ | रे | सा |
| त | र | फ़ | त | ज | ल | बिऽ | न | मी | ऽ | न | सऽ | मा | ऽ | ऽ | न। |
| ३ | | | | × | | | | २ | | | | ० | | | |

# राग सावनीकल्याण.

यह राग कहीं-कहीं पर सुनने को मिलता है। इसके सम्पूर्ण नियम उपलब्ध नहीं हैं। इसके गीतों पर से ही नियम निश्चित करना पड़ेगा। यह कल्याण थाट से उत्पन्न होता है। इसमें शुद्धकल्याण का अङ्ग आता है। प्रायः इसका विस्तार मन्द्र और मध्य सप्तक में ही होता है। इस राग में वादी स्वर 'षड्ज' माना जा सकता है। इसके गायन का समय रात्रि का प्रथम प्रहर है। आरोह में मध्यम और निषाद स्वर दुर्बल रहते हैं। मन्द्र धैवत पर न्यास होता है।

इसका साधारण चलन इस प्रकार है।

गरेसा, निधनिधप, पसा, रेगरेसा, सासामग, पपध,
पधपग, रेसाध, गरेसा।

## सावनीकल्याण - तिलवाड़ा

### स्थायी.

ग
जा

| | | | |
|---|---|---|---|
| | | मं | नि |
| रे सा – सा,नि़ध़ | नि़ ध़ प़ – | प़ सा – ध़ | सा रे सा – |
| ऽ हू ऽ त,नऽ | ला ऽ गे ऽ | वा हू ऽ ऽ | जा ऽ ने ऽ |
| ३ | × | २ | ० |
| नि़ सा | ग | ग | ध़ |
| सा मग प – | प – ग रे | रे ग – रे | सा (सा) – ध़ |
| औ रक हू ऽ | जा ऽ ऽ ऽ | ऽ ऽ ऽ ऽ | ने ऽ ऽ ऽ। |
| ३ | × | २ | ० |
| | (अथवा) | | |
| | ग | | |
| | प ग – रे | | |
| | जा ऽ ऽ ऽ | | |
| | × | | |

### अन्तरा.

| | | | |
|---|---|---|---|
| ग प | मं | ग प | |
| प ग प – | प ध प – | प ग – गप | ग रे सा – |
| ह म रे ऽ | म न की ऽ | का ऽ ऽ हुन | जा ऽ ने ऽ |
| ३ | × | २ | ० |
| नि़ सा | ग प | ग प | |
| सा मग प प | प ध प – | प ग – प | ग रे सा ध़ |
| वा ऽऽ हू न | जा ऽ ने ऽ | म न ऽ ऽ | जा ऽ ने ऽ |
| ३ | × | २ | ० |
| ध़ | | | |
| ग रे सा सा,नि़ध़ | | | |
| जा ऽ हू त,नऽ | | | |
| ३ | | | |

## सावनीकल्याण—त्रिताल

### स्थायी.

| | | | |
|---|---|---|---|
| सा रे<br>ग सा नि़ ध़ | नि़ ध़ प़ प़ | प़ सा सा सा | सा रे सा — |
| स व स खि | यां ऽ मि ल | मं ऽ ग ल | गा ऽ वो ऽ |
| ३ | × | २ | ० |
| सा — ग ग | प प ध प | प ध प ध | प गरेसा सा ध़ |
| सा ऽ व न | मो रे म न | सु ख उ प | जा ऽ यो ऽ। |
| ३ | × | २ | ० |

### अन्तरा.

| | | | |
|---|---|---|---|
| प — सां सां | सां — सां — | सां — नि निध | नि ध प प |
| मे ऽ च क | ल्या ऽ णी ऽ | मे ऽ ल म | नो ऽ ह र |
| ३ | × | २ | ० |
| प प प प | ध ध प प | प ग ग प | ग रेसा सा ध़ |
| म नि दु र | ब ल अ नु | लो ऽ म दि | खा ऽऽ वो ऽ |
| ३ | × | २ | ० |
| सारे<br>गग सा — नि़ध़ | नि़ ध़ प़ध़ प़ | प़ सा — सासा | सा रे सा — |
| स व ऽ सखि | यां ऽ मि ल | मं ऽ ऽ गल | गा ऽ वो ऽ। |
| ३ | × | २ | ० |

---

# राग जैतकल्याण.

सगौ पगौ पधपगा रिसौ पगौ पधौ च गः।
जयत्कल्याणकः पांशो गेयो रात्रिमुखे बुधैः॥

अभिनवरागमंजर्याम्।

जैतकल्याण, कल्याण थाट से उत्पन्न होने वाला कल्याण का एक भेद है। इसमें मध्यम और निषाद स्वर वर्ज्य होते हैं, अर्थात् इसकी जाति औड़व-औड़व है। वादी स्वर पंचम है। इसके आरोह में 'ग॒' और अवरोह में 'धग' स्वरों की स्वर सङ्गति—रंजकता-उत्पादक और रागवाचक होती है। जानकारों का यह भी मत है कि आरोह में रिषभ और धैवत स्वर इस राग में स्वल्प-प्रमाण में लिए जावें। वादी स्वर के भेद से, यह राग भूपाली से अलग रखा जा सकता है। प्रचार में 'जत' नामक एक राग और है, वह इस राग से भिन्न है।

## उठाव.

सा, ग, पग, पधपग, रेसा, पग, पधग।

## चलन.

सा, गपरे, सा, सा, रेसा, सासागगप, प, पधग, पधपरे,

सासारेसा, प, सा, रेसा, गप, प, पधग,

पपसां, सां, रेंसां, सांधसां, रेंसां, प,

गपधसां, प, पधग।

## जैतकल्याण—झपताल ( मध्यलय )

### स्थायी.

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मं | प | | | | ग | | | | |
| प | ग | प | पध | प | रे | – | सा | रे | सा |
| ज | य | ज | यऽ | भ | वा | ऽ | नि | प | ति |
| × | | २ | | | ० | | ३ | | |
| | | प | | | | | मं | | |
| सा | सा | ग | प | प | प | प | प | ध | ग |
| ज | य | पं | ऽ | च | व | द् | ना | ऽ | ऽ। |
| × | | २ | | | ० | | ३ | | |

### अन्तरा.

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मं | | | | | | | | | |
| प | प | सां | – | सां | सां | – | सां | रें | सां |
| न | म | न | ऽ | क | रे | ऽ | च | तु | र |
| × | | २ | | | ० | | ३ | | |
| सां | सां | सां | सां | रें | सां | सां | प | प | ग |
| भा | ऽ | व | ध | र | सु | ध | अं | त | र |
| × | | २ | | | ० | | ३ | | |
| | | प | | | | | | | |
| सा | सा | ग | प | प | प | – | प | प | धग |
| ज | ग | त | ऽ | नि | स्ता | ऽ | र | ना | ऽऽ। |
| × | | २ | | | ० | | ३ | | |

---

## जैतकल्याण—त्रिताल ( विलम्बित ).

### स्थायी.

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ग | प | | | ग | | | | | | ग | | ग | | प | |
| प | पग | गप | धप | रे | – | सा | सा | रे | सा | प | पग | प | – | ध | ग |
| जै | ऽसो | जाऽ | ऽको | भा | ऽ | व, | च | तु | र | वा | कोऽ | दी | ऽ | स | त। |
| ३ | | | | × | | | | २ | | | | ० | | | |

## अन्तरा.

| | | | |
|---|---|---|---|
| ग<br>प – सां –सां | सां – रें सां | ध<br>सां ध सां रें | नि<br>(सां) – (प) ग |
| ए ऽ क ऽक | हे ऽ वा को | ए ऽ क हु | दी ऽ स त |
| ३ | × | २ | ० |
| धृ प प<br>सा – ग ग | ग प सां<br>प – सां रें | सां – प पग | प<br>प – ध ग |
| ने ऽ क क | हे ऽ वा को | ने ऽ क दिऽ | खा ऽ व त। |
| ३ | × | २ | ० |

---

## जैतकल्याण—तिलवाड़ा (विलम्बित).

## स्थायी.

| | | | |
|---|---|---|---|
| प प ग<br>गप धप रेरे, सारे | प<br>सा – ग पग | निृ प प<br>सा ग ग प | मं मं<br>प – प –,धग |
| अति हिस रस, रस | मा ऽ ता ऽऽ | ब न रा ऽ | आ ऽ या ऽ,ऽऽ। |
| ३ | × | २ | ० |

( अथवा )

| | |
|---|---|
| निृ प प<br>सा ग ग प | मं<br>– प प धग |
| ब न रा ऽ | ऽ आ या ऽऽ |
| २ | ० |

## अन्तरा.

| | | | |
|---|---|---|---|
| प<br>ग प सां सां | सां – सां ,सां | नि<br>सां रें सां – | नि<br>सां सां (प) पग |
| ध न ध न | भा ऽ ग ,ब | नी ऽ के ऽ | म न रं गऽ |
| ३ | × | २ | ० |
| रे प प<br>सा ग ग प | ध गप<br>सांध सां – पध | ग<br>प – – ग | मं मं<br>प – प धग |
| जि न ए ऽ | सौऽ ऽ ऽ बर | पा ऽ ऽ ऽ | या ऽ ऽ ऽऽ |
| ३ | × | २ | ० |

## जैतकल्याण—त्रिताल ( विलम्बित ).

### स्थायी.

प
ग
मे

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | प | गप | | ग | | | | | | सा | | प़ | | | |
| प | ग | पध | प | रे | रे | सा | रे | सा | — | ध़ | प़ | सा | — | रे | सा |
| री | सु | रंऽ | ग | चु | न | री | ऽ | या | ऽ | बो | ऽ | री | ऽ | स | ब |
| ३ | | | | × | | | | २ | | | | ० | | | |
| नि़ | | प | | मं | | प | | प | | | प | ग | | | प |
| सा | सा | ग | प | प | प | धग | प | सां | — | (प)ग | गप | रे | — | सा | ग |
| अ | ब | ना | ऽ | खे | लूं | तोऽ | सों | का | ऽ | न्हऽ | मैंऽ | हो | ऽ | री, | मे। |
| ३ | | | | × | | | | २ | | | | ० | | | |

### अन्तरा.

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मं | | | | | | | | नि | | | | | | | |
| प | प | सां | सां | — | सां | रें | सां | सां | — | रें | सां | — | प | प | ग |
| नि | प | ट | ढी | ऽ | ट | नं | द | रा | ऽ | य | ला | ऽ | ड़ि | लो | ऽ |
| ३ | | | | × | | | | २ | | | | ० | | | |
| ग | | प | | | | प | सां | | | | प | ग | | | प |
| सा | — | ग | प | प | — | सां | रें | सां | — | पग | गप | रे | — | सा, | ग |
| का | ऽ | हे | क | रो | ऽ | ह | म | से | ऽ | बऽ | रऽ | जो | ऽ | री, | मे। |
| ३ | | | | × | | | | २ | | | | ० | | | |

---

## जैतकल्याण—आड़ा चौताल

### स्थायी.

| | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | | | सा | | | | | |
| ग | प | ध | प | ग | रे | सा | — | प | ग | प | प | प | ध |
| उ | त | त | न | दे | रे | ना | ऽ | दी | ऽ | ऽ | म्त | दा | नी |
| ३ | | ० | | ४ | | ० | | × | | २ | | ० | |

| | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | | | सा | | | | | |
| ग | प | ध | प | ग | रे | सा | – | प | ग | प | प | प | ग |
| अ | त | त | न | दे | रे | ना | ऽ | दी | ऽ | ऽ | म्त | दि | या |
| ३ | | ० | | ४ | | ० | | × | | २ | | ० | |
| प | – | ग | रे | सा | सा | प़ | सा | सा | ग | प | ग | प | ध |
| ना | ऽ | रे | ऽ | दा | नी | उ | दा | नि | दा | नि | त | दा | नी |
| ३ | | ० | | ४ | | ० | | × | | २ | | ० | |

अन्तरा.

| | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ग | प | प | सां | – | प | प | ध | ग | प | ध | प | ग | रे |
| ना | द | दिं | दीं | ऽ | म्त | न | न | न | न | दे | रे | ना | ऽ |
| ३ | | ० | | ४ | | ० | | × | | २ | | ० | |
| | | सा | | | | | | | | | | | |
| सा | सा | प़ | – | सा | – | प़ | सा | सा | ग | प | ग | प | ध |
| ता | रे | दा | ऽ | नी | ऽ | ता | ना | दे | रे | ना | त | दा | नी |
| ३ | | ० | | ४ | | ० | | × | | २ | | ० | |

---

## जैतकल्याण–चौताल ( विलम्बित )

### स्थायी.

सा

गा

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | प | | | | | | ग | | | | |
| – | ग | प | प | प | – | ग | प | प | प | ग | प |
| ऽ | ग | ऽ | रि | या | ऽ | ऽ | छू | व | न | ऽ | ऽ |
| ३ | | ४ | | × | | ० | | २ | | ० | |
| | | | | ध़ | | | प | | | | |
| ग | रें | सा | – | सा | ध़ | सा | ग | प | रे | सा | मा |
| तो | ऽ | हे | ऽ | कै | ऽ | से | दे | ऽ | ऽ | उं, | गा। |
| ३ | | ४ | | × | | ० | | २ | | ० | |

## अन्तरा.

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ग | | | | | | | | ध | | | |
| प | – | सां | सां | – | रें | सां | सां | सां | ध | सां | रें |
| बा | ऽ | ट | घा | ऽ | ट | प | र | रो | ऽ | क | त |
| × | | ० | | २ | | ० | | ३ | | ४ | |
| | | ग | | ध़ | | प | | | | | |
| सां | – | प | ग | सा | – | ग | प | प | ध | प | – |
| टो | ऽ | क | त | छीं | ऽ | क | त | प | नि | यां | ऽ |
| × | | ० | | २ | | ० | | ३ | | ४ | |
| ग | | | | | | | | | | | |
| प | – | ग | प | ग | रे | सा, | सा | | | | |
| ना | ऽ | ऽ | ऽ | ले | ऽ | हूँ, | गा | | | | |
| × | | ० | | २ | | ० | | | | | |

---

## जैतकल्याण—धमार ( विलम्बित).

### स्थायी.

| | | |
|---|---|---|
| ग | | |
| प | – | ग |
| फा | ऽ | ऽ |
| ० | | |

| | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| प | | गप | | | | | | | | | सा | | |
| ग | प | पध | प | ग | रे | – | सा | – | – | – | रे | सा | – |
| ऽ | ऽ | गुऽ | न | आ | ऽ | ऽ | यो | ऽ | ऽ | ऽ | ए | री | ऽ |
| ३ | | | | × | | | | | २ | | ० | | |
| | | | | म॑ | | | | | | | नि़ | सा | |
| सा | ध़ | प़ | – | प़ | सा | ध़ | सा | – | – | – | सा | ग | ग |
| मा | ऽ | ई | ऽ | पि | या | ऽ | सों | ऽ | ऽ | ऽ | र | ह | स |
| ३ | | | | × | | | | | २ | | ० | | |

| | | | |
|---|---|---|---|
| प | प ध | प | |
| ग प धग प | सां – – प ग | ग प | ग रे सा |
| र ह सऽ ऽ | खे ऽ ऽ लूं ऽ | गी ध | मा ऽ र |
| ३ | × | २ | ० |
| मं गप | | | |
| प ग पध प | | | |
| फा ऽ गुऽ न | | | |
| ३ | | | |

## अन्तरा.

| |
|---|
| प |
| गप |
| लेगु |

| | | | |
|---|---|---|---|
| सां – ध सां – | सां सां | सां सां – | सां – – – |
| ला ऽ ऽ ल ऽ | मु ख | रु चि ऽ | सों ऽ ऽ ऽ |
| × | २ | ० | ३ |
| नि सां | | नि सां | मं |
| सां ध – सां – | सां सां | सां रें सां | प – ध ग |
| मी हूँ ऽ गी ऽ | वा को | चो ऽ वा | चं ऽ द न |
| × | २ | ० | ३ |
| प सां | | मं | ग |
| ग प सां ध – | सां सां | प ग प | रे – सा – |
| अं ग ल गा ऽ | ऽ ये | चं ऽ ऽ | द ऽ न ऽ |
| × | २ | ० | ३ |
| नि सा | ध | मं | गप |
| सा रें – सां – | प प | प ध ग | प ग पध प |
| ग रे ऽ डा ऽ | रुं गी | हा ऽ र | फा ऽ गुऽ न |
| × | २ | ० | ३ |

# राग श्यामकल्याण.

श्यामो रागो भवतिविलसन्मद्वयश्चान्यतीव्रः ।
आरोहे धैवत विरहितः षड्जवादी तथास्मिन् ॥
संवादी च प्रकृतिरुचिरो मध्यमः संप्रदिष्टः ।
पूर्वे यामे सरस मतिभिर्गीयतेऽसौ निशायाम् ॥

रागकल्पद्रुमांकुरे ।

मरी निसौ रिमौ पश्च धपौ मरी निसौ तथा ।
पूर्वयामे भवेद्रात्र्यां श्यामाख्यो रिपशोभनः ॥

अभिनवरागमंजर्याम् ।

मध्यम दो तीवर सबहि धैवत चढ़त न लीन्ह ।
सम वादी संवादि तें शाम राग कहि दीन्ह ॥

रागचन्द्रिकासार ।

राग श्यामकल्याण-कल्याण थाट से उत्पन्न होता है। इसे कोई-कोई केवल 'श्याम' नाम से सम्बोधित करते हैं। यह भी कल्याण का एक प्रकार माना जाता है। इसमें दोनों मध्यमों का प्रयोग होता है। आरोह में धैवत वर्ज्य होता है। इसका वादी स्वर षड्ज और सम्वादी मध्यम है। कुछ लोगों के मत से वादी ऋषभ है। कहीं-कहीं पर इसके अनुरूप प्रचार भी है। इस राग के उठाव में कामोद का अङ्ग स्पष्ट दिखाई देता है, परन्तु इस राग में कामोद जैसा नि और ग स्वरों का अल्पत्व नहीं होता। इस राग में निषाद स्वर स्पष्ट रूप से, जोरदार ढङ्ग से लगता है। इस कारण यह कामोद से भिन्न हो जाता है। इस राग में 'रेम' संगति रागवाचक है। कामोद में इस प्रकार 'रेप'

संगति है। 'मरे' स्वर संगति से इस राग में मल्लार का आभास हो जाता है, परन्तु निषाद स्वर स्पष्ट रूप से प्रयुक्त होने से यह मल्लार से भिन्न किया जा सकता है। कई लोगों का मत है कि इस राग की उत्पत्ति हमीर, गौड़सारङ्ग और केदार रागों के मिश्रण से होती है।

## उठाव.

मरे, निसा, रे, मंप, धप, मरे, निसा।

## चलन.

सा, रे, मंप, पधप, मंपधप, मरे, निसा, रेमंप, गमरे, नि, सा।

## श्यामकल्याण—त्रिताल ( द्रुत ).

### स्थायी.

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| गम | पध | मंप | गम | पग | म | रे | सा | रे | — | सा | सा | रे | — | नि़ | सा |
| श्याऽ | ऽऽ | ऽऽ | ऽऽ | ऽऽ | ऽ | म | क | ल्या | ऽ | ऽ | ण | गा | ऽ | व | त |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |
| मं | मं | प | प | मं | प | ध | प | ध | — | — | मं | प | — | म | ग |
| नि | स | दि | न | च | तु | र | गु | नी | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ। |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |

### अन्तरा.

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| प | — | सां | सां | सां | — | सां | — | प | नि | सां | रें | सां | नि | ध | प |
| मे | ऽ | ल | क | ल्या | ऽ | णी | ऽ | अं | ऽ | श | ख | र | ज | क | र |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |
| मं | — | प | प | मं | प | ध | प | ध | — | — | मं | प | — | म | ग |
| म | ऽ | ध्य | म | जु | गु | ल | गु | नी | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ। |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |

---

## श्यामकल्याण—झपताल ( मध्यलय )

### स्थायी.

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| (ग)प | — | मग | म | रे | सा | रे | (रे)नि़ | सा | सा |
| सू | ऽ | नोऽ | ऽ | अ | हो | ऽ | श्या | ऽ | म |
| × | | २ | | | ० | | ३ | | |
| (प)मं | (प)मं | प | — | ध | प | ध | (ध)मं | प | मग |
| इ | त | नी | ऽ | मो | री | बि | नं | ऽ | तीऽ। |
| × | | २ | | | ० | | ३ | | |

## अन्तरा.

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| (म)प | – | सां | – | सां | सां | – | (नि)सां | (सां)रें | सां |
| क | ऽ | ल्या | ऽ | ण | के | ऽ | सं | ऽ | ग |
| × | | २ | | | ० | | ३ | | |
| (नि)सां | ध | सां | – | रें | सां | सां | (सां)ध | नि | प |
| का | ऽ | मो | ऽ | द | को | मि | ला | ऽ | य |
| × | | २ | | | ० | | ३ | | |
| (प)म॑ | – | (प)म॑ | प | प | प | नि | (ध)म॑ | प | प |
| गा | ऽ | ओ | ऽ | च | तु | र | रू | ऽ | प |
| × | | २ | | | ० | | ३ | | |
| (प)म॑ | (प)म॑ | (प)म॑ | प | ध | प | ध | (ध)म॑ | प | मग |
| इ | त | नी | ऽ | क | ही | ऽ | मो | ऽ | रीऽ। |
| × | | २ | | | ० | | ३ | | |

---

## श्यामकल्याण–झपताल ( मध्यलय ).

### स्थायी.

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| (रे)म | रे | सारे | (रे)नि़ | सा | (म)रे | – | (प)म॑ | प | प |
| भू | ल | नऽ | आ | हिं | डो | ऽ | रे | स | ब |
| × | | २ | | | ० | | ३ | | |
| (म)प | रें | सां | (नि)ध | प | (प)म॑ | – | प | (प)ध | प |
| स | खी | न | मि | ल | के | ऽ | ऽ | अ | ब |
| × | | २ | | | ० | | ३ | | |

## अन्तरा.

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मं | | प | | | | | | | |
| प | प | सां | — | सां | सां | — | रें | सां | — |
| प | च | रं | ऽ | ग | पा | ऽ | ट | की | ऽ |
| × | | २ | | | ० | | ३ | | |
| सां | नि | | | | | | सां | | |
| ध | ध | सां | — | रें | सां | — | ध | नि॒ | प |
| डो | ऽ | रे | ऽ | ज | हां | ऽ | नं | ऽ | द |
| × | | २ | | | ० | | ३ | | |
| ध | | | | | | | | | |
| प | प | रें | सां | — | सां | ध | नि॒ | प | प |
| कुं | व | र | प्या | ऽ | रे | ऽ | ऽ | ऽ | झु |
| × | | २ | | | ० | | ३ | | |
| प | | | | | ध | | | | |
| मं | — | प | ध | — | मं | — | प | ध | प |
| ला | ऽ | व | त | ऽ | है | ऽ | ऽ | ज | न |
| × | | २ | | | ० | | ३ | | |
| रे | | | सा | | | | | | |
| म | रे | सा | नि॒, | सा | स्थायी के अनुसार | | | | |
| झू | ल | न | आ, | हिं | | | | | |
| × | | २ | | | | | | | |

---

## श्यामकल्याण—त्रिताल

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| गम | पध | मंप | गम | पग | मरे | नि॒सा | रे | नि॒ | — | सा | — | रे | — | नि॒ | सा |
| सा | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | वन | की | सां | ऽ | ऽ | ऽ | झ | ऽ | ऽ | ऽ |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |
| मं | — | प | — | मं | प | ध | प | ध | — | मं | — | प | — | म | ग |
| मो | ऽ | को | ऽ | सु | ख | द | भ | ई | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ। |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |

## अन्तरा.

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| म | ग | प | प | सां | – | – | – | रें | सां | नि | धनि | मं | ध | प | – |
| आ | ऽ | नं | द | की | ऽ | ऽ | ऽ | त | रं | ऽ | ग | मो | ऽ | को | ऽ |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |
| मं | मं | प | – | मं | प | ध | प | ध | – | मं | – | प | – | म | ग |
| उ | ठ | त | ऽ | न | ई | ऽ | न | ई | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |

---

## श्यामकल्याण–त्रिताल

### स्थायी.

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | | | | | | | सा | | | |
| गम | पध | मंप | गम | पग | मरे | निसा | रे– | नि | – | सा | – | रे | नि | सा | – |
| नींऽ | दन | आऽ | वत | पिया | बिन | देऽ | खेऽ | आ | ऽ | ली | ऽ | मै | ऽ | का | ऽ |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |
| प | | | | प | | प | | प | | | | | | | |
| मं | – | प | – | मं | प | ध | प | ध | – | मं | – | प | – | म | ग |
| कै | ऽ | से | ऽ | प | रे | अ | ब | चै | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | न | ऽ। |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |

---

### अन्तरा.

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | | | | | | | सां | | | |
| प | प | सां | सां | सां | सां | रें | सां | सां | सां | रें | सां | ध | – | प | प |
| घ | री | प | ल | छि | न | मो | हे | जु | ग | सी | ऽ | ला | ऽ | ग | त |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |
| मं | मं | प | – | मं | प | ध | प | ध | – | मं | – | प | – | म | ग |
| म | ग | जो | ऽ | व | त | र | हे | नै | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | न | ऽ। |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |

---

## श्यामकल्याण–एकताल, विलम्बित ( दूसरा प्रकार ).

### स्थायी.

| |
|---|
| ग |
| म |
| ध |

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | रे | म | | | | | | | |
| (म) | गरे | ग | निसा | रे | — | — | मं | प | मंप | ध | प |
| टा | SS | S | कारि | हू | S | S | स्ने | S | SS | च | रा |
| ३ | | ४ | | × | | ० | | २ | | ० | |

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | मं | | | ग | | रे | ग | | | | म |
| मंप | प(प) | मग | मरे | रे | ग | ग | मग | प | म | रे, | रे |
| SS | SS | गेS | Sअं | घे | S | S | रीS | S | S | S, | घ |
| ३ | | ४ | | × | | ० | | २ | | ० | |

| | | | |
|---|---|---|---|
| म | | | रे |
| रे | प | म,गरे | निसा |
| टा | S | S,SS | कारि |
| ३ | | ४ | |

( अथवा )

| | | | |
|---|---|---|---|
| ग | | | रे |
| म | (म) | –रे | निसा |
| टा | S | SS | कारि |
| ३ | | ४ | |

---

### अन्तरा.

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मं | | | | | | | | प | | सां | |
| पप | सां | सांसां | –सां | रें | सां | — | निसां | सां | (सां) | ध | निप |
| इला | जे | दमा | Sगे | म | कुन् | S | SS | क्रू | S | S | Sज |
| ३ | | ४ | | × | | ० | | २ | | ० | |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| म | म | | | ग | |
| प | प(प) | मग | मरे | रे | ग |
| चा | ऽऽ | गऽ | ऽअं | धे | ऽ |
| ३ | | ४ | | × | |

स्थायी के अनुसार

---

## श्यामकल्याण–रूपक ( विलम्बित ).

### स्थायी.

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | रे | म | | | प | | | | | | | | |
| (म) | गरे | ग | निसा | रे | ऽ | ऽ | म | – | प | रे | म | प | प | | |
| म्हा | राऽ | ऽ | रसि | या | ऽ | ऽ | चा | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ल | म | | |
| २ | | ३ | | ० | | | २ | | ३ | | ० | | | | |
| प | | | मं | | | | म | | | | | | | | |
| ध | मं | प | प(प) | मग | म | रे | रे | ग | म | प | प | मग | मरे | | |
| थां | ऽ | ऽ | नेऽ | चाऽ | ऽ | है | हो | ऽ | ऽ | ऽ | रा | ऽऽ | ऽज | | |
| २ | | ३ | | ० | | | २ | | ३ | | ० | | | | |

---

### अन्तरा.

| | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मं | | | | नि | | नि | नि | सां | | | | सां | | |
| प | – | सां | – | सां | रें | सां | सां | ध | सां | रें | सां | धनि | प | |
| दा | ऽ | सी | ऽ | थां | ऽ | री | ज | न | म | ज | न | मऽ | री | |
| २ | | ३ | | ० | | | २ | | ३ | | ० | | | |
| प | प | | | | नि | | प | | | | | | | |
| मं | मं | प | प,मंप | सां | ध | प | मं | प | ध | मं | प | मग | मरे | |
| थें | तो | मा | का,ऽऽ | ऽ | सि | र | ता | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | जऽ | ऽऽ | |
| २ | | ३ | | ० | | | २ | | ३ | | ० | | | |

---

